अहिंसा ही सब धर्मों से बड़ा धर्म है यथाः—

अहिंसा परमो धर्मो ह्यहिंसैव परं तपः ।
अहिंसा परमं दानमित्याहुर्मुनयो सदा २७ ।
मशकान्सरी सृपान् दंशान्यूकाद्यान्मानवास्तथा ।
आत्मौपम्येन पश्यंति मानवा ये दयालवः २८ ।
भूतानि येत्र हिंसंति जलस्थलचराणि च ।
जीवनार्थं च ते यांति कालसूत्रं च दुर्गतिम् ३० ।

इति स्वर्गखण्ड अध्याय ३१ ।

नोट—अहिंसा परमोधर्मं इति वेदेषु गीयते ६३ । उत्तर खंड अध्याय ६४ ।

हिंसक यहां वहां दोनों लोकों में सुख नहीं पाते यथाः—

लोकद्वये न विंदंति सुखानि प्राणि हिंसकाः ३६ ।

इति स्वर्गखंड अध्याय ३१ ।

---

स्मृति अध्याय ८ श्लोक ३९०-३५४ । आततायी का स्वरूप देखो मनुस्मृति अध्याय ८ श्लोक १८७-१८८ और वशिष्ठ स्मृति अध्याय ३ श्लोक १९ । संयोगं पतितैर्गत्वा (इति मनु १२ । ६०) अर्थात् पतित का संसर्गी ब्रह्मराक्षस होता है ।

नोट—हिंस्रा भवन्ति क्रव्यादाः(इति मनु० १२ । ५९) अर्थात् प्राणियों का बध करनेवाले, कच्चे मांस भक्षण करनेवाले जंतु होकर जन्मते हैं ५९ ।

प्रेत धूमं विवर्जयेत् ६७ ।

इति स्वर्गखंड अध्याय ५५

जितने पशु की देह में रोम हैं उतने वर्ष हिंसक को नरकमें रहना पड़ता है इससे प्राणि हिंसा को छोड़े यथाः--

यावन्ति पशु रोमाणि तावन्नरकमृच्छति ४२ । अ० ५६ ।
प्राणि हिंसा निवृत्तश्च १९ । अ० ५९ ।

इति स्वर्गखण्ड ।

प्राणियों की हत्या करना महापाप है यथा:—-

प्राणिहत्या महापापं ७७ ।

इति पातालखण्ड अध्याय २० ।

मांस खानेवाले की दुर्दशा यथाः-

राक्षसी योनिमाप्नोति सकृन्मांसस्य भक्षणात् ।
षष्ठि वर्ष सहस्राणि विष्ठायां परिपच्यते २१ ।

तन्मुक्तो जायते पापो विष्ठाशी ग्राम सूकरः २२।

नोट—यह कार्तिक महीने का ही नियम है।

इति उत्तर खंड अध्याय ११८।

# मार्कण्डेय पुराण।

प्राणियों को भयभीत करनेवाले मृत्युकाल में प्राणघ्नी वेदना भोगते हैं यथाः—

**प्राणघ्नी वेदनां कष्टां ये चानुद्वेगकारिणः ५७।**

इति अध्याय १०।

जो बैल को बधिया करता है वह नपुंसक होता है फिर २१ जन्म कृमि कीट पतंग जलचर पक्षी मृग तथा गो योनियों में उत्पन्न होता है, इसके पीछे चांडाल डोमादि नीच योनियों में जन्म लेता है, फिर लँगड़ा अंधा बहिरा कोढ़ी तथा यक्ष्मा रोग से पीड़ित होता है यथाः—

**वृषस्य वृषणौ छित्वा षंडत्वं प्राप्नुयान्नरः ३३।**
**परिहृत्य तथा भूयो जन्मनामेकविंशतिः।**
**कृमिः कीटः पतंगो वा पक्षी तोयचरो मृगः ३४।**
**गोत्वं च प्राप्य चांडाल पुल्कसादि जुगुप्सितम्।**
**पंग्वंधो बधिरः कुष्ठी यक्ष्मणा च प्रपीडितः३५।**

इति अध्याय १५।

गृहस्थ को सदा आचार पालन करना चाहिये यथा :—

गृहस्थेन सदाकार्यमाचार परिपालनम् ।
न ह्यचार विहीनस्य सुखं यत्र परत्र च ६ ।

इति अध्याय ३१ ।

## ब्रह्माण्डपुराण ।

यज्ञ हिंसाका निषेध यथा:—

महर्षयस्तु तान्दृष्ट्वा दीनान्पशु गणांस्तदा ।
पप्रच्छुरिंद्रिं संभूय को ऽ यं यज्ञ विधिस्तव १६।
अधर्मो बलवानेष हिंसा धर्मेप्सया ततः ।
ततः पशु वधश्चैषतव यज्ञे सुरोत्तम १७ ।
अधर्मो धर्म घाताय प्रारब्धः पशु हिंसया ।
नायं धर्मो ह्यधर्मो ऽ यं न हिंसा धर्म उच्यते १८ ।
यज्ञ बीजैः सुर श्रेष्ठ येषु हिंसा न विद्यते २० ।
तस्मादहिंसा धर्मस्य द्वारमुक्तं महर्षिभिः ३५ ।

इति पूर्वभाग अनुषंगवाद अध्याय ३० ।

चारो वर्णोंको चार प्रकार के यज्ञ यथा:-

आरंभयज्ञाः क्षत्राश्च हविर्यज्ञा विशस्तथा ।
परिचार यज्ञाः शूद्रस्तु जप यज्ञाः द्विजोत्तमाः ५५ ।

इति पूर्वभाग अनुषंगपाद अध्याय २९ ।

नोट—यज्ञानां जप यज्ञोस्मि गीता १०। २५। विधि यज्ञाज्जप यज्ञो विशिष्टो दशभिर्गुणैः मनु २ । ८५ । पृष्ठ १६ में ५० श्लोक भी देखो ।

## भविष्य पुराण ।

अनेक प्रायश्चित यथाः—

औष्ट्रमाविक दुग्धं च अन्नं मृतक सूतके ।
चौरस्यान्नं मृतश्राद्धे भुक्त्वा चांद्रायणं चरेत् ४७ ।
मृतान्नं मधु मांसं च यस्तु भुंजीत ब्राह्मणः ।
स त्रीण्यहान्युपवसेदेकाहं चोदके वसेत् ५९ ।

इति ब्राह्मपर्व अध्याय १८४ ।

राजा प्राचीनवर्हि ने नारद के उपदेश से हिंसा वाला यज्ञ छोड़ दिया यथा—

राजा प्राचीनवर्हिश्च बभूव मख कारकः १ ।

नारदस्योपदेशेन त्यक्त्वा हिंसा मयं मखम् ।
ज्ञानवान वैष्णवो भूत्वा दश पुत्रानजीजनत् २ ।

इति प्रतिसर्ग पर्व अध्याय १६ ।

नोट—किसी प्रकार की भी हिंसा करनेवाला वैष्णव नहीं हो सकता । इसी १६ और १७ अध्याय में नामदेव, रामानन्द, शिकंदर, रंकण वैश्य १६ । , कबीर. नरसीवैश्य, पीपा. नानक, नित्यानंद १७, इत्यादि नाम हैं और कौन किसका शिष्य है ।

निस्ताराय तु लोकानां स्वयं नारायणः प्रभुः ।
व्यास रूपेण कृतवान् पुराणानि महीतले ।

इति शब्दकल्पद्रुम पुराण शब्दान्तरगत । सफा ३९ का १७ श्लोक भी देखो ।

व्यासो वेद विदांवरः २० ।

इति महाभारत आश्रमवासिक पर्व अध्याय ३० ।

## महाभारत ।

यदि तुम छाग (बकरे) के कल्याणार्थ यज्ञ करते हो, और छाग के प्राण वियोग कराने से तुमको उसका कल्याण दिखाता है, तो तुम्हारा क्या प्रयोजन निकला, केवल छाग ही का कल्याण हुआ यथाः—

प्राणैर्वियोगेच्छागस्य यदि श्रेयः प्रपश्यति ।
छागर्थे वर्त्तते यज्ञो भवतः किं प्रयोजनम् ११ ।

इति महाभारत आश्वमेधिक पर्व अध्याय २८ ।

"नोट-(क)पशुका कल्याण हुवा या नहीं, (गीता२।२८)परन्तु तुमने उसके शरीर को ईंधन सरीखा अग्नि में जला दिया केवल अपने पेट भरने के वास्ते ( देखो पृष्ठ ३२ की टिप्पणी का ३६७ श्लोक), और किसी तरह खाया, मुर्दे को ही अग्नि में जला के खाया। मनुष्य, जलचर, थलचर, आकाशचरादि जो मर जाते हैं वे मुर्दे ही होते हैं। इससे यह तुम्हारा कहना पाखंड है कि यज्ञ का मरा पशु स्वर्ग को जाता है और इसे वैदिक यज्ञ नहीं कहते किन्तु पाखण्ड यज्ञ कहते हैं। इसी अध्याय का १५ श्लोक देखो।

यदि ऐसा ही है तो नरमेध, गोमेध, अश्वमेध इन यज्ञों को भी इस वक्त करो और तत्तत जानवरों को खावो, दीन बकरी के बच्चे ने ही तुम्हारा क्या बिगाड़ा है जो उसे कुत्ते गीदड़ सरीखा मारके चबा जाते हो। मांशासी पशु के मांस के बदले यदि मनुष्य मांस खायें कि जो मनुष्य मृत्यु से मर जाता है तो क्या हानि है, क्योंकि मांस तो सब का ही अशुद्ध होता है। यज्ञ करने वाले यदि वेद के मतलब को जानते (गीता १५। १ से ५) तो हिंसा ही क्यों करते।

तपोधन ऋषियों ने यज्ञ की पशु हिंसा का निषेध किया है, इस वास्ते जो वेद की हिंसा को अहिंसा कहते हैं वे कितव हैं। यदि वेद की हिंसा अहिंसा कही जाती ( जैसा कि "वैदिकी हिंसा हिंसा न भवति ") तो सुज्ञ ऋषि क्यों यज्ञ ( वेद ) की हिंसा का प्रतिषेध करते यथाः—

ततो दीनान्पशून्दृष्ट्वा ऋषयस्ते तपोधनाः।
ऊचुः शक्रं समागम्य नायं यज्ञविधिः शुभः १२।
अपरिज्ञानमेतत्ते महान्तं धर्ममिच्छतः।
न हि यज्ञे पशुगणा विधि दृष्टाः पुरन्दर १३।
धर्मोपघातकस्त्वेष समारम्भस्तव प्रभो।
नायं धर्म कृतो यज्ञो न हिंसा धर्म उच्यते १४।

इति महाभारत आश्वमेधिक पर्व अध्याय ९१।

(ख) अहिंसा सर्व धर्माणामिति वृद्धानुशासनम्।
यदहिंस्रं भवेत्कर्म तत्कार्यमिति विद्महे १६।
अहिंसा सर्व भूतानां नित्यमस्मासुरोचते १८।

इति महाभारत आश्वमेधिक पर्व अध्याय २८।

अहिंसा सर्व भूतानामेतत्कृत्यतसंमतम् २।

इति महाभारत आश्वमेधिक पर्व अध्याय ५०।

चिंता यज्ञं करिष्यामि विधिरेष सनातनः १८।

इति महाभारत आश्वमेधिक पर्व अध्याय ९२।

(चिंतायज्ञं = मानसीयज्ञ)। ज्ञान यज्ञ (गीता ९।१५)।
अहिंसा सर्व धर्मानां [परंमहत्] ८१।

इति पंचसर्गीय महारामायण सर्ग.५ [५२]।

(ग) ऋषि और मनुष्य अलग २ हैं, देखो ब्रह्मपुराण गत गौतमी माहात्म्य अध्याय १ श्लोक ५-६, भागवत स्कंध ७ अध्याय १४ श्लोक १५ और मानस रामायण किष्किंधा कांड १३। मनुष्यों को ही पाप लगता है, ऋषि मुनियों को नहीं क्योंकि जितने धर्मशास्त्र हैं वो सब मानव धर्मशास्त्र हैं। जो लोग ऋषि, देवता और भगवत अवतारों का प्रमाण पाप सिद्ध करने को दे बैठते हैं, यह उन कीं गल्ती है। पुनः सामर्थवान पुरुषों को दोष नहीं लगता, 'समरथ कहँ नहिं दोष गोसाईं। रवि पावक सुरसरि की नाईं।, इति मानस रामायणबालकाण्ड ६९। वायु की समान सामर्थवान पुरुष दोषमें लिप्त कभी नहीं होते इतिमार्कण्डेयपुराण अध्याय १६ श्लोक ११६।, याज्ञवल्क्यस्मृति अध्याय ३ श्लोक ३११ में लिखा कि धर्मात्माओं को महापाप भी नहीं लगसकते।

(घ) बकरे भेड़े और मछली का मारना संकरी करण पाप है

अर्थात् इनके वध करनेमें मनुष्य शंकर होजाते हैं इतिमनु ११।६९। संकरी करण पाप करने वाले १ मास चांद्रायण व्रत करने से शुद्ध होते हैं, इतिमनु ११। १२६। बकरा वा भेड़ा वध करनेवाला एक बैलको दान करनेसे शुद्ध होता है, इतिमनु ११।१३७, वृहत्पाराशरीय धर्मशास्त्र ६।१६१, याज्ञवल्क्यस्मृति ३। २७१। कछुए का मारने वाला एक वर्ष तक ब्रह्महत्या का व्रत करने से शुद्ध होता है इति शंखस्मृति १७। २२। पाराशरस्मृति ६। १० में लिखा है कि कछुए के वध करने वाले दिन रात निराहार रहने से शुद्ध होते हैं। गांव में रहने वाले पशु का वध करने वाला एक मास तक ब्रह्म हत्या का व्रत करै तब शुद्ध होता है, इतिशंखस्मृति १७।१०। पक्षी सर्प जल में रहने वाले मछली आदि जीव अथवा बिल में रहने वाले चूहे आदि जीव का वध करने वाला ७ रोज ब्रह्महत्या का व्रत करै तब शुद्ध होता है, इति शंखस्मृति १७।११। मछली को मारने वाला ३ रात्रि उपवास करने से शुद्धहोता है, इति वृहद्विष्णु स्मृति अध्याय ५० अंक ३२।

एक खुर वाले ( घोड़े आदि ) तथा दोनों ओर के दांतों से खाने वाले ( खस्सी आदि ) पशु का मांस खानेवाला भी ३ रात निराहार रहैं तब शुद्ध होता है,इतिवृहद्विष्णु स्मृति ५१। ३०। जल में विचरनेवाले, जलमें उत्पन्न होने वाले चोंच तथा नख से खोदने

वाले, जाल के समान पैर वाले, पक्षी का मांस खाने वाले ७ दिन तक ब्रह्महत्याका व्रत करें तब शुद्ध होतेहैं, इतिशङ्ख स्मृति १७।२६ । बकरे का मांस खाने वाला १५ दिन तक ब्रह्महत्या का व्रत करै तब शुद्ध होगा, इतिशङ्खस्मृति १७। २९। मछली की हड्डी छूजाने से मनुष्य पापी हो जाता है, इतिअत्रिस्मृति १८७-३७२। मछली खाने वाला ३ दिन उपवास करै, इतिगरुड़पुराण पूर्वखंड ९६। ७१। मछली का मांस खानेवाला १२ दिन तक निराहारव्रत करै, इति उशनस्मृति अध्याय ९ श्लोक २५ से २८ तक। सब मनुष्यों को बिलकुल मछली खाना मनाहै इतिमनु ५।१५, याज्ञवल्क्य १।१७५, पद्मपुराण स्वर्गखंड ५६। ३७।

(ङ) याज्ञवल्क्य स्मृति अध्याय ३ श्लोक २२६ में लिखा है कि कि जो पाप अज्ञान से होता है वह प्रायश्चित से दूर होता है, और जो जान बूझ कर पाप किया जाता है वह प्रायश्चित से दूर नहीं होता, श्लोक २९४ से ३०६ तक में लिखा है कि जिस पाप का प्रायश्चित नहीं कहा गया है उसे देशकाल के अनुसार करना, और श्लोक ३२७ में लिखा है कि जो पाप शास्त्र में नहीं है उसकी शुद्धि चान्द्रायण व्रत से होती है। मनुस्मृति अध्याय ११ श्लोक ४५ में लिखा है कि अनजाने पाप का प्रायश्चित होता है कोई २ जाने का भी कहते हैं, श्लोक १९० में लिखा है कि जो पापों का प्रायश्चित नहीं करते उन

को न छुये । चान्द्रायण व्रत के वास्ते देखो मनुस्मृति अध्याय ११ श्लोक २१७-२१८, याज्ञवल्क्य स्मृति अध्याय ३ श्लोक ३२५, अत्रिस्मृति श्लोक ११०, पाराशर स्मृति अध्याय १० श्लोक २ और वशिष्ठ स्मृति अध्याय २३ श्लोक ४०-४१।"

अहिंसा ही वैदिक कर्म है, हिंसा वैदिककर्म नहीं है यथाः-

**अहिंसा वैदिकं कर्म ध्यानमिन्द्रिय संयमः ।**
**तपो ऽ थ गुरु शुश्रुषा किं श्रेयः पुरुषं पति १ ।**

इति अनुशासन पर्व अध्याय ११३ ।

नोट—इस प्रमाण से वेदों में जहां हिंसक कर्म है वह वेद कथित नहीं कहे जायँगे ।

जो मनुष्य कर्म वचन मन से हिंसा करते हैं वह दुख से किस प्रकार छूट सकते हैं यथाः—

**कर्मणा मनुजः कुर्वन् हिंसा पार्थिव सत्तम ।**
**वाचा च मनसा चैव कथं दुःखात्प्रमुच्यते ३ ।**
**पूर्वं तु मनसा त्यक्त्वा तथा वाचा ऽ थ कर्मणा ।**
**न भक्षयति यो मांसं त्रिविधं स विमुच्यते ८ ।**
**दोषास्तु भक्षणे राजन्मांसस्ये ह निबोधमे १० ।**

इति अनुशासन पर्व अध्याय ११४ ।

जितने धर्मशास्त्र हैं सब ने अहिंसा का ही प्रतिपादन किया है यथाः—

अहिंसा तव निर्दिष्टा सर्व धर्मानुसंहिता १९ ।

इति अनुशासन पर्व अध्याय ११४ ।

नोट—इस प्रमाण से धर्मशास्त्रों में जहां २ हिंसात्मक श्लोक आये हैं वह तत्त्वद्रिषि कृत नहीं कहे जायँगे ।

धार्मिक पुरुषों को मधु मांस और मद्य का खाना जन्म-पर्यंत छोड़ना आवश्यक है यथाः—

मधु मांस निवृत्येति प्राह्नैवं बृहस्पतिः १५ ।
मधु मांसं च ये नित्यं वर्जयंतीह धार्मिकाः ।
जन्म प्रभृति मद्यं च सर्वे ते मुनयः स्मृताः ७९ ।

इति अनुशासन पर्व अध्याय ११५ ।

नोट—मधु !! मांस और मद्य से किसी अंश में मनुष्य को पतित बनाने में कमजोर नहीं है । वैष्णव इस पर ध्यान दें, मधु जो भगवत् को खिलाई जाती है और पीछे भगवद्भक्त खाते हैं, इससे भगवत् को मांस खवाना सिद्ध होगया, अतएव विचार-शील वैष्णव मधु का भगवत्कर्म में त्याज्य करें । क्योंकि मधु मांस न खाने को ही धर्म कहते हैं, (वर्जयेन्मधुमांसानि धर्मोत्र

विधीयते ६३ इति अनुशासन पर्व अध्याय ११५) अन्यथा अधर्म है।

मनुष्य को जन्मपर्यंत मास२ में अश्वमेध यज्ञ का जो फल मिलता है वह फल मांस न खाने से मिलता है यथाः—

मासि मास्यश्वमेधेन यो यजेत शतं समः १६ ।

इति अनुशासन पर्व अध्याय ११५ ।

अहिंसा ही सब धर्मों से बड़ा धर्म है यथाः—

अहिंसा परमो धर्मस्तथा ऽ हिंसा परं तपः ।
अहिंसा परमं सत्यं यतो धर्मः प्रवर्तते २५ ।

इति अनुशासन पर्व अध्याय ११५ ।

अहिंसा परमो धर्मस्तथा ऽ हिंसा परो दयः ।
अहिंसा परमं दानमहिंसा परमं तपः ३८ ।
अहिंसा परमो यज्ञस्तथा ऽ हिंसा परं फलम् ।
अहिंसा परमं मित्रमहिंसा परमं सुखम् ३९ ।
सर्व यज्ञेषु वा दानं सर्व तीर्थेषु वा ऽऽप्लुतम् ।
सर्वदान फलं वा ऽ पि नैतत्तुल्यमहिंसया ४० ।
अहिंसस्य तपो ऽ क्षयमहिंस्रो जयते सदा ।

अहिंसा सर्व भूतानां यथा माता यथा पिता ४१ ।

इति अनुशासन पर्व अध्याय ११६ ।

नोट—३९ श्लोक से यह बात निकलती है कि हिंसा वाला यज्ञ न करे।

मांस तृण काष्ठ पत्थर आदि से पैदा नहीं होता किन्तु किसी जीव की देह काटने से पैदा होता है यथाः—

न हि मांस तृणात् काष्ठादुपलाद्वापि जायते ।
हत्वा जंतुं ततो मांसं तस्माद्दोषस्तु भक्षणे २६ ।

इति अनुशासन पर्व अध्याय ११५ ।

मांस देवतावों का भोजन नहीं है,राक्षसों का भोजन है यथाः—

स्वाहा स्वधा ऽ मृतभुजो देवाः सत्यार्जव प्रियाः ।
क्रव्यादान् राक्षसान्विद्धि जिह्मानृत परायणान् २७।

इति अनुशासन पर्व अध्याय ११५।

नोट—वेद शास्त्र और पुराणों में वाममार्गी धूर्त ब्राह्मणों ने अपने खाने के वास्ते देव और पितृ को मांस खाना लिख मारा है। यदि मांस खाने वाले मांस न खायँ तो घातक लोग पशुओंको क्यों मारैं यथाः—

यदि चेत्खादको स्यान्न तदा घातको भवेत् ।
घातकः खादकार्थाय तद्घातयति वै नरः ३१ ।

इति अनुशासन पर्व अध्याय ११५ ।

जो मनुष्य दूसरे के मांस से अपने मांस को बढ़ाने की इच्छा करता है वह बड़े खराब नरकों में बास करता है यथाः—

स्वमांसं पर मांसेन यो वर्धयितुमिच्छति ।
उद्विग्न वासो वसति यत्र तत्राभिजायते ३६ ।

इति अनुशासन पर्व अध्याय ११५ ।

स्वामांसं परमांसेनयो वर्धयितुमिच्छति ।
नास्तिक्षुद्रतर स्तस्मात्स नृशंसतरो नरः ११ ।

इति अनुशासन पर्व अध्याय ११६ ।

मांस भक्षण में दोष है इस वास्ते मांस न खाय यथाः—

इदन्तु खलु कौन्तेय श्रुतमासीत्पुरा मया ।
मार्कंडेयस्य वदतो ये दोषा मांस भक्षणे ३८ ।

इति अनुशासन पर्व अध्याय १२५ ।

पशु के घातक यथाः—

धनेन क्रयिको हन्ति खादकः चोपभोगतः ।
घातको वध बंधाभ्यामित्येष त्रिविधो वधः ४० ।
आहर्ता चानुमंता च विशस्ता क्रय विक्रयी ।
संस्कर्ता चोपभोगता च खादकाः सर्व येवते ४९ ।

इति अनुशासन पर्व अध्याय ११५ । +

नोट—अनुमन्ता विशसिता निहंता क्रय विक्रयी ।
संस्कर्ता चोपहर्ता च खादकश्चेति घातकाः ५१ ।

इति मनुस्मृति अध्याय ५ ।

मांस का न खाना ही धर्म है यह वेद का कहना है यथाः—

मांसस्या ऽ भक्षणे धर्मो विशिष्ट इति नः श्रुति ४२ । ऽ
इति अनुशासन पर्व अध्याय ११५ ।

---

+ पृष्ठ २१ भी देखो ।

ऽ ३८ पृष्ठ की ११ पंक्ति से ३९ पृष्ठ के अंत तक देखो, २३ पृष्ठ की १३ पंक्ति से २४ पृष्ठ की ७ पक्ति तक देखो, १२ पृष्ठ का ५६ श्लोक देखो । जो वेद शास्त्र पुराण और सूत्रों में हिंसा दिखाइ देती है वह वाममार्गी धूर्त ब्राह्मणों की मिलाइ है इसके परिचय में "देवीवलिपाखण्ड" देखो ।

पशु घातक महापापी होता है यथाः—

खादकस्य कृते जंतून्यो हन्यात्पुरुषाधमः।
महादोषतरस्तत्र घातको न तु खादकः ४६।

इति अनुशासन पर्व अध्याय ११५।

संसार में प्राण से प्रिय और वस्तु नहीं है इस वास्ते मनुष्यों को जीवों पर दया करना चाहिये यथाः—

नहि प्राणात्प्रिय तरं लोके किञ्च न विद्यते।
तस्माद्दयां नरः कुर्याद्यथाऽऽत्मनि तथा परे १२।

इति अनुशासन पर्व अध्याय ११६

मांस खाने वाला महापापी होता है, और मांस के छोड़ने में पुण्य होता है क्यों कि मांस वीर्यसे पैदा होता है यथाः—

शुक्राच्च तात संभूतिर्मांसस्येह न संशयः।
भक्षणे तु महान्दोषो निवृत्या पुण्यमुच्यते १३।

इति अनुशासन पर्व अध्याय ११६।

अहिंसा ही धर्म का लक्षण है यह धर्मवित् पण्डित कहते हैं यथाः—

अहिंसा लक्षणो धर्मं इति धर्म विदो विदुः २१ ।

इति अनुशासन पर्व अध्याय ११६ ।

प्राण दानात्परं दानं न भूतं न भविष्यति ।
नह्यात्मनः प्रियतरं किंची दस्तीह निश्चितम् २६ ।

इति अनुशासन पर्व अध्याय ११६ ।

मांस शब्द का अर्थ यथाः—

मांसं च भक्षयते यस्माद्भक्षयिष्येतमप्यहम् ।
एतन्मांसस्य मांसत्वमनु बुद्धयस्व भारत ३५ ।

इति महाभारत अनुशासन पर्व अध्याय ११६ ।

अथ श्राद्धबलि निषेध

मांस से श्राद्ध अधर्मी करते हैं और अन्न फूल फलादिसे श्राद्ध धर्मात्मा करते हैं यथाः—

देशकाले च संप्राप्ते मुन्यन्नं हरि दैवतम् ।
श्रद्धया विधिवत् पात्रेन्यस्तं कामधुक्क्षयम् ५ ।
देवर्षि पितृ भूतेभ्यः आत्मने स्वजनाय च ।
अन्नं संविभजन पश्येत् सर्वं तत्पुरषात्मकम् ६ ।

न दद्यादामिषं श्राद्धे न चाद्याद्धर्म तत्त्ववित् ।
मुन्यन्नैः स्यात् पराप्रीतिर्यथा न पशु हिंसया ७ ।
नैतादृशः परोधर्मो नृणां सद्धर्ममिच्छताम् ।
न्यासो दंडस्य भूतेषु मनोवाक्कायजस्य यः ८ ।
तस्माद्दैवोपपन्नेन मुन्यन्नै नापि धर्मवित् ।
संतुष्टोऽहरहः कुर्यान्नित्य नैमित्तिकीः क्रियाः ११ ।

इति भागवत स्कंध ७ अध्याय १५ ।

कुर्यादहरहः श्राद्धमन्नाद्येनोदकेन वा ।
पयोमूल फलैर्वापि पितृभ्यः प्रीति मावहन् ४ ।

इति मत्स्य पुराण अध्याय १६ ।

नोट-मनुस्मृति अध्याय ३ श्लोक ८२ और पद्मपुराण सृष्टि खंड अध्याय ९ श्लोक ७५ में भी ऐसा ही है जैसा कि ४ श्लोक में है। मार्कंडेय पुराण अध्याय २८ श्लोक ९ में लिखा है कि योनियां में भी पितरों को जल श्राद्ध पहुँचता है। पूर्व में श्राद्ध न करै यथा "पूर्वेषु करतोयाया न देयं श्राद्धमुच्यते १० इति ब्रह्मपुराण अध्याय १११"। पितृ यज्ञं करिष्यन्ति दंभार्थं ब्राह्मणाः कलौ ३० इति पद्म पुराण क्रिया योग सार खंड अध्याय २६ ।

श्राद्ध में अन्न देवे यथाः—

अणुयाच्छ्रावयेच्छ्राद्धे ब्राह्मणान्यो महामुने ।
अक्षयमन्न दानं च पितॄणामुपतिष्ठति ५३ ।

इति शिवपुराण उमा संहिता अध्याय ११।

जब कि पितृ कार्य और वैदिक कर्म करने वाले को अहिंसक होना चाहिये, तो फिर मांस का पिंड पितरों को कैसे देसकते हैं यथाः-

युक्ता क्षमा दयाभ्यां च क्षांत्या युक्तश्च तत्वचित् ।
अहिंसा हित चित्तश्चमार्दवे च तथास्थितः ७ ।
ब्रह्मचार्य समायुक्तस्तपो योग समन्वितः ।
युक्तः स पितृ कार्येषु युक्तो वैदिक कर्मषु ८ ।

इति पद्मपुराण सृष्टि खंड अध्याय ३२ ।

नोट–योग में पहिले यम लिखा है, और यम में पहिले अहिंसा लिखा है–इस प्रमाण से पितृ को मांस का पिंड देने वाले पाखंडी हैं, और ऐसा श्राद्ध करानेवाले पण्डित इन्द्री लोलुप हैं ।

जो ब्राह्मण पितरों को रोज तर्पण नहीं करता और संध्या नहीं करता वह अपने पितरों को नरक में पटकता है यथाः—

तर्पणेश्च विनिर्मुक्तः पितृणामेन निश्चगः ।
पितृ हा नरकं याति संध्या हीनस्तु विप हा १० ।

इति पद्मपुराण सृष्टि खण्ड अध्याय ४७ ।

जो पितृ भक्त नहीं होते वो नरक को जाते हैं यथाः—

पितृ भक्ति विहीनाये दिने तिष्ठति मानवाः ।
तावत्कल्प सहस्रं तु तिष्ठंति नरके जनाः ९६ ।

इति पद्मपुराण क्रिया योग सार खण्ड अध्याय ३ ।

नोट - जो श्राद्ध कर्ता और भोक्ता श्राद्ध के दिन मैथुन करता है तो उसके पितृ १ माह तक शुक्र ( वीर्य ) में रहते हैं, और जो पुरुष मैथुन करके श्राद्ध में आहार करता है तो उसके पितृ एक मास तक रेत मूत्र भक्षण करते हैं, इससे श्राद्ध में १ दिन पहिले ब्राह्मणों को निमन्त्रण देना चाहिये देखो मार्कण्डेयपुराण अध्याय ३२ से ३४ तक । यदि उस रोज स्त्री वर्जित ब्राह्मण न मिले तो अभ्यागत यति आदि को ले, देखो उक्त ३२ से ३४ अध्याय तक के बीच में ३५ वां श्लोक।

राजश्यामा कश्यामाकौ तद्वच्चैव प्रशातिका ।
नीवाराः कैश्कराश्चैव वन्यानि पितृ तृप्तये ९ ।

यवव्रीहि स गोधूम तिल मुद्गाः स सर्षपाः ।
पियंगवः कोद्रवाश्च निष्पावाश्चाति शोभताः १० ।
इति मार्कण्डेय पुराण अध्याय २९ ।

अर्थ–समाराज, स्यामक, पसाइ के चावल, नीवार, पौषकल, ये अन्न पितरों को परम प्रसन्नदायक हैं ९। इनके अतिरिक्त यव, व्रीहि, गेहूं, तिल, मूंग, सरसों, प्रियंगू, कोविदार, निष्याव भी अत्यन्त तृप्त जनक है १० ।

नमस्ये ऽ हं पितृ न्वैश्यैरर्च्यते भुवि ये सदा ।
स्वकर्माभि रतैर्नित्यं पुष्प धूपान्न वारिभिः २२ ।
इति मार्कण्डेय पुराण अध्याय ९३ ।

अर्थ–अपने कर्म में आशक्त वैश्यगण पृथिवी में जिसको पुष्प धूप अन्न और जल द्वारा संतुष्ट करते हैं उन पितरों को नमस्कार करता हूँ २२।

सोमस्य ये रश्मिषु ये ऽ र्क विंवे,
शुक्ले विमाने च सदा वसंति ।
तृप्यन्तु ते ऽ स्मिन्पितरो ऽ न्नतोयै,
गन्धादिना पुष्टिमितो व्रजन्तु ३१ ।
इति मार्कण्डेयपुराण अध्याय ९३ ।

अर्थ–जो सदा चंद्रमा की किरणों में, सूर्य विंब में. और शुक्ल विमान में बास करते हैं वह पितृगण मेरे द्वारा तृप्त हों और वह अन्न जल तथा गंधादि द्वारा पुष्टि को प्राप्त हों ३१ ।

**ते ऽस्मिन्समस्ता मम पुष्प गंध,**
**धूपान्नतोयादि निवेदनेन ।**
**तथाग्नि होमे न च यांतु तृप्तिं,**
**सदा पितृभ्यः प्रणतो ऽस्मितेभ्यः३७।**

इति मार्कण्डेयपुराण अध्याय ९३ ।

अर्थ–वह संपूर्ण पितृगण मेरे पुष्प गंध धूप अन्न और जलादि निवेदन तथा अग्नि होम द्वारा मुझसे तृप्त हों, और मैं सदा उन पितरों को प्रणाम करता हूँ ३७ ।

पितर ब्रह्मचारी होते हैं पुनः शौचाचारी भी हैं यथाः—

**अक्रोधनाः शौचपराः सततं ब्रह्मचारिणः ।**
**न्यस्तशस्त्रा महाभागाः पितरः पूर्वदेवताः १९२ ।**

इति मनुस्मृति अध्याय ३ ।

और ब्रह्मचारी को प्राणिहिंसा मांस मधु खाना निषेध है यथाः—

वर्जयेन्मधुमांसं च गंधं माल्यं रसान्स्त्रियः ।
शुक्तानि यानि सर्वाणि प्राणिनां चैवहिंसनम् १७७।

इति मनुस्मृति अध्याय २ ।

नोट—याज्ञवल्क्यस्मृति अध्याय १ श्लोक ३३ में प्रायः ऐसा ही है ।

रात्रि में और दोनों सन्ध्यावों में श्राद्ध नहीं करना चाहिये यथाः—

रात्रौ श्राद्धं न कुर्वीत राक्षसी कीर्तिता हि सा ।
सन्ध्ययोरुभयोश्चैव सूर्ये चैवाचिरोदिते २८० ।

इति मनुस्मृति अध्याय ३ ।

१ नोट—लघुहारीतस्मृति श्लोक १०२ और वृहद्विष्णु स्मृति अध्याय ७७ श्लोक ८ में प्रायः ऐसा ही है । लघुहारीतस्मृति श्लोक १०३ में लिखा है कि ग्रहणमें किसीसमयमें भी श्राद्ध करनेसे अक्षय फल मिलता है । अत्रिस्मृति श्लोक ३५७-३५८ में लिखा है कि जो गृहस्थ कन्या के सूर्य (कुवाँर) होने पर श्राद्ध नहीं करता है पितरों की लंबी स्वास से उसका धन पुत्र और कुल नष्ट हो जाता है आगे ३६० श्लोक तक देखो । गया में श्राद्ध करने का विशेष फल है देखो लिखितस्मृति श्लोक १२ और वसिष्ठस्मृति अध्याय ११ श्लोक ३९ । विवाही हुई स्त्री से विवाह करनेवाले ब्राह्मण को

श्राद्ध में न खवावे ऐसा मनुस्मृति अध्याय ३ श्लोक १६६ में लिखा है । अत्रिस्मृति श्लोक ३४४ में लिखा है कि हिंसक ब्राह्मणको श्राद्ध में न ले ।

२ नोट—जब कि मनुस्मृति अध्याय ४ श्लोक ६१ में लिखा है कि "प्रेत धूमो वर्ज्यं" ( ५८ पृष्ठ का ६७ श्लोक भी देखो ) याने मुर्दे की धुंवा को बर्ज दे और श्लोक ११६ में लिखा है कि ब्राह्मण श्मसान के समीप ( वेद पाठ न करै ) श्राद्धान्न न ले । तो ब्राह्मणादि जो मनुष्य,मुर्दे को खाते हैं उनको क्या कहा जायगा । और मुर्दा उसको कहते हैं कि जिस जीवधारी प्राणी के शरीर से प्राण वायु निकल गई हो चाहै वह मनुष्य हो वा पशु हो वा पक्षी मछली आदि कोई भी हो ।

**न श्राद्धे ह्यामिषं देयं पितृणां च कदाचन ।**
**न चाऽऽमिषाशिनः पित्र्ये यष्टव्याः श्राद्ध कर्मणि५५।**
**न च मांसाशिनः शैवाः शाक्ताश्चापि ह्यवैदिकाः ५६ ।**
**नाऽऽमिषं न मधु प्रोक्तं खड्गपात्रं न चैव हि ।**
**नैकादश्यां प्रकर्तव्यं न तिर्यक्पुण्ड्र धारणम् १३६ ।**

इति नारदपञ्चरात्रान्तर्गत वृहद्ब्रह्मसंहिता पाद ४ अध्याय ४ ।

# ब्रह्माण्ड पुराण।

अपि च—

गन्धः पुष्पैश्च धूपैश्च जपाहुतिभिरेव च ४७।

फलमूल नमस्कारैः पितृणां प्रयतः शुचिः।

पूजां कृत्वा द्विजान्पश्चात्पूजयेदन्न संपदा ४८।

अन्न प्रकारान शुचीन साधून्,

संवीक्षते नो स्पृशंश्चापिदद्यात् ८४।

इति मध्यभाग उपोद्घातपाद अध्याय ११।

पुष्पाणां च फलानां च भक्ष्याणामन्नतस्तथा।

अग्रमुद्धृत्य सर्वेषां जुहुयाद्धव्यवाहने ३७।

भक्ष्यमन्नं तथा पेयं मूलानि च फलानि च।

हुत्वाऽग्नौ च ततः पिंडान्निर्वपेद्दक्षिणा मुखः ३८।

इति मध्यभाग उपोद्घातपाद अध्याय १२।

विधि पूर्वक अन्न का ही पिंड श्राद्ध में दे यथाः—

श्राद्धे सङ्कल्पितं चान्नं तस्मै दत्तं विधानतः ३२।+

इति बाराह पुराण अध्याय १८६।

---

+ मृतमश्रोत्रियं श्राद्धं मृतो यज्ञस्त्वदक्षिणः ८४।

इति महाभारत वनपर्व अध्याय ३१३।

मनुष्य अन्नही से श्राद्ध करैं और श्राद्ध शब्दका अर्थ भी यही होता है यथाः—

**यथा संभविनाऽन्नेन श्राद्धं श्रद्धा समन्वितः २० । ❀**

इति ब्रह्मपुराण अध्याय १११ ।

**अन्न श्राद्धं ततः कुर्याद्द्याद्दानंद्विजोत्तमै २२ ।**

इति गरुड़ पुराण उत्तर खण्ड अध्याय १५ ।

---

सर्वेषामेव दानानां शाद्ध दानं विशिष्यते ३६६ ।
श्राद्धं कृत्वा तु मृत्यों वै स्वर्ग लोके महीयते ३६७ ।

इति अत्रिस्मृति ।

❀ विशेष कर श्राद्ध में वर्ज्य यथाः—
मत्स्य सूकर कूर्माश्च गावो वर्ज्यां विशेषतः १०४ ।

इति ब्रह्मपुराण अध्याय ११२ ।

परन्तु यह ध्यान रहै कि—रात्रि में श्राद्ध कभी भी न करैं, इस का निषेध है यथाः—
रात्रौ श्राद्धं न कुर्वीत राक्षसी कीर्त्तिता हि सा १ ।

इति भविष्य पुराण ब्राह्मपर्व अध्याय १८५ ।

८१ पृष्ठ का २८० श्लोक भी देखो ।

श्राद्ध में फल फूल अन्नादि पित्रों को देना चाहिये यथाः—

यानि तस्यैव भोज्यानि मूलानि च फलानि च ।
यानि कानि च भक्षाणि नवश्च रस संभवम् १९ ।
जप्त्वा यथा सुखं वाच्य भुञ्जीरस्ते ऽपि वाग्यताः ।
अन्नमिष्टं हविष्यञ्च दद्यादक्रोधनोत्वरः ।
आतृप्तस्तु पवित्राणि जप्त्वा पूर्वं जपन्तथा २० ।
अन्नमादाय तृप्तास्थ शेषञ्चैवानुमन्य च ।
तदन्नं विकिरेद्भूमौ दद्याच्चापः सकृत् सकृत् २१ ।
सर्वमन्यमुपादाय सतिलं दक्षिणा मुखः ।
उच्छिष्ट सन्निधौ पिण्डान् प्रदद्यात् पितृ यज्ञवत् २२।
इति गरुड़पुराण पूर्वखण्ड अध्याय ९९ ।

सूप शाक फलानीक्षून् पयोदधि घृतं मधु ६२।
अन्नञ्चैव यथा कामं विविधं भोज्य पेयकम् ।
यद्यदिष्टं द्विजेन्द्राणां तत्तत् सर्वंविनिवेदयेत् ६३ ।

---

शातातपस्मृति श्लोक ९४ में लिखा है कि बिना ग्रहण के रात में और दोनों संध्याओं में कभी भी श्राद्ध नहीं करना चाहिए।
८१ पृष्ठ की १३ पंक्ति भी देखो।

धान्यास्तिलांश्च विविधान् शर्करा विविधास्तथा।
उष्णमन्नं द्विजातिभ्यो दातव्य श्रेयमिच्छता।
अन्यत्र फल मूलेभ्यो पानकेभ्यस्तथैव च ६४।

इति कूर्म पुराण उत्तरार्द्ध अध्याय २२।

अपिचालम्—

निकम्मे लोग ही जीवों के मांसका पिंड पित्रोंको देतेहैं यथाः—

❀ बृहत्पाराशरस्तु मांसं निषेधतिः—
यस्तु प्राणि वधं कृत्या मांसैस्तर्पयते ×पितॄन्।
सविद्वांश्चन्दनं दग्ध्वा कुर्यादङ्गार विक्रयम् १।

---

❀ वृहत्पाराशरसंहिता अध्याय ५।

× ये तो सब ही आंख से देखते हैं कि पशुमें रेत मूत्र विष्टादि मल रहते हैं मांस खाने वाले के खाने में यह चीजैं अवश्य आयँगी और वृद्धहारीतस्मृति अध्याय ९ श्लोक २५९ में लिखा है कि जो अज्ञानता से भी रेत मूत्र विष्ठा खाय तो उसका प्रायश्चित करे, इससे पशु मांस खाना अवश्य निषिद्ध है, इसे निषिद्ध! मनुष्य पितृ और देवता ही खाते हैं।

**क्षिप्त्वा कूपे यथा कश्चिद्बाल आदातुमिच्छति ।**
**पतत्यज्ञानतः सोपि मांसेन श्राद्ध कृत्तया २ ।**

इति निर्णयसिंधु तृतीय परिच्छेद श्राद्ध प्रकरण ।

प्रेत कर्म क्रिया, अर्थात् मरेहुए मनुष्य को जलाने आदि के बाद अशौचमें जो पिण्डादि दिये जातेहैं वेभी मांस रहित दे यथाः-

**दातव्योनुदिनं पिंडः प्रेताय भुवि पार्थिव ।**
**दिवा च भक्तं भोक्तव्यममांसं मनुजर्षभ ११ ।**

इति विष्णुपुराण अंश ३ अध्याय १३।

मांस खाने वाला गीध होता है यथाः—

**मांसंगृध्रः ६ ।**

इति गरुड़पुराण पूर्वखण्ड अध्याय १०५।

---

[ दुर्मिल ]

जब कर्म तजे जिनने अपने तब पाप अनेक करे न करे ।
जब बोलत झूठ न लाज लगी तब आज कि काल मरे न मरे ।
मदिरा मतिमंदिन पीय लियो जिनके मुख धूर भरे न भरे ।
मछरी अरु मांस भखो जिनने मल को मुखमाहिं धरे न धरे १।

( नागर )

नोट--इस प्रमाण से पितृ देवता और मनुष जो मांस खाते हैं उन्हें मरने पर गीध होना चाहिये ।

जो अनजाने में भी मांस खा ले तो वह प्रेत होता है यथाः—

अज्ञानाद्‌ भक्षयन् मांसं स प्रेतो जायते नरः ६० ।

इति गरुड़पुराण उत्तरखण्ड अध्याय २२ ।

नोटः--देवता पितृ मनुष्यादि जो जानके मांस खायगा वह तो अवश्य ही महा प्रेत (भूत) और गीध होगा इसमें संशय नहीं ।

कलियुग में मांस से श्राद्ध वर्जित है यथाः—

पृथ्वी चन्द्रोदयस्तुः—

अक्षता गोपशुश्चैव श्राद्धे मांसं तथा मधु ।

देवराच्च सुतोत्पत्तिः कलौ पञ्च विवर्जयेत् ।

इति निगमोक्तेः ।

इति निर्णयसिन्धु कलि वर्ज्यं ।

कलियुग में मधुपर्क पशु वध मांस का श्राद्ध निषेध है यथाः—

देवराच्च सुतोत्पत्तिर्मधुपर्के पशोर्वधः ।

मांसादनं तथा श्राद्धे वानप्रस्थाश्रमस्तथा १४ ।

इति वृहन्नारदीयपुराण पूर्वखण्ड अध्याय २४ ।

अग्निहोत्र मांस से श्राद्ध कलियुगमें वर्जनीय है यथा:—

अग्निहोत्रं गवालंभं सन्यासं पलपैतृकम् ।
देवराश्च सुतोत्पत्तिः कलौपंच विवर्जयेत् ।

इति निर्णयसिन्धु कलि वर्ज्यान्तरगत निगम का वचन ।

नोट– ३३ पृष्ठ की १ पंक्ति देखो ।

पांच हज़ार वर्ष कलियुग जाने पर श्राद्ध तर्पण वेदोक्त कर्म पृथ्वी से उठ जांयगे यथा:—

साधवश्च पुराणानि शंखानि श्राद्ध तर्पणे ।
वेदोक्तानि च कर्माणि ययुस्तैः सार्द्धमेव च १२ ।

इति देवीभागवत स्कन्ध ९ अध्याय ८ ।

वेदोक्तानि च पुराणानि शंखाश्च श्राद्ध तर्पणम् ।
वेदोक्तानि च कर्माणि ययुस्तः सार्द्धमेव च १३ ।
वैष्णवश्च पुराणानि शंखाश्च श्राद्ध तर्पणम् ।
वेदाग्नि च शास्त्राणि ययुस्तैः सार्द्धमेव च १४ ।
सत्वञ्च सत्वं धर्मश्च वेदाश्च ग्रामदेवताः ।
व्रतं तपस्यानशनं ययुस्तैः सार्द्धमेव च १५ ।

इति ब्रह्मवैवर्तपुराण प्रकृति खण्ड अध्याय ७ ।

कलौ दश सहस्त्राणिहरिस्तिष्ठतिमेदिनीम् ।
देवानां प्रतिमा पूज्या शास्त्राणि च पुराणकम् ३२।
तदर्द्धमपि तीर्थानि* गंगादीनि सुनिश्चितम् ।
तदर्द्धं ग्रामदेवाश्च वेदाश्च विदुषामपि ३३ ।
इति ब्रह्मवैवर्त पुराण श्रीकृष्ण जन्मखण्ड अध्याय ९०।

इससे इस वक्त जो ब्राह्मण श्राद्ध यज्ञ करता है वह दूसरे के दिखाने को पाखण्ड करता है यथाः—

पितृ यज्ञ करिष्यंन्ति दंभार्थे ब्राह्मणः कलौ ३० ।
इति पद्मपुराण क्रियायोगसारखंड अध्याय २६ ।

कलियुग में ब्राह्मणादि वर्णों को मदिरा पीना मना है यथाः—

नाराश्वमेधौ मद्यञ्च कलौ वर्ज्यं द्विजातिभिः । ऽ

---

* तीर्थ बासी महापापी भक्तोत्तत्रान्य बंचात् ।
तत्रैव ऽऽ चरितं पापमानत्याय प्रकल्पते ३५।
इति देवीभागवत स्कन्ध ४ अध्याय ८

ऽ जिन श्लोकों के नीचे ग्रन्थ का नाम नम्बर नहीं है, तो नीचे जहां पर ग्रन्थ का नाम निकले उसी ग्रन्थ का वह श्लोक मानना।

नोट—शूद्र को वेदोक्त कर्मों का अधिकार ही नहीं है।

वर अतिथि और पितरों के वास्ते पशु का मांस कलियुग में वर्जित है यथाः—

**वरातिथि पितृभ्यश्च पशूपाकरण क्रिया।**

पशु मारना हिंसा का यज्ञ और मांस का बेचना ये ब्राह्मण को निश्चय करके कलियुग में मना है यथाः—

**शामित्रं चैव विप्राणां सोम विक्रयणं तथा।**

इति निर्णयसिंधौ तृतीय परिच्छेद कलि वर्ज्य अंक ८४।

कलियुग में श्राद्ध में मधु न देवे यथाः—

**कलौ श्राद्धे मधु नैव देयम्।**

कलियुग में अद्यता गौ (बछिया) पशु मांस मधु! यज्ञ श्राद्ध में न देवे यथाः—

**अक्षता गो पशुश्चैव श्राद्धे मांसं तथा मधु।**
**देवराश्च सुतोत्पत्तिः कलौ पंच विवर्जयेत्।**

इति निर्णयसिंधु चतुर्थ परिच्छेद श्राद्ध निर्णय अंक १ में श्राद्धदीपकलिका और मदनपारिजात का बचन।

नोट—मृतक सूतक श्राद्धादि का अन्न खाके प्रायश्चित करना चाहिये, देखो ६१ पृष्ठ के श्लोक ४७—५९। ॐ

कलियुग में वेदों का नाश हो जायगा यथाः—

**वेदा नश्यन्ति वै कलौ १७।**

इति मत्स्यपुराण अध्याय ११४।

---

ॐ जो मनुष्य पाप करता है और उसका प्रायश्चित नहीं करता पुनः पश्चाताप भी नहीं करता वह दारुण कष्ट देनेवाले नरकों में जाता है देखो याज्ञवल्क्यस्मृति अध्याय ३ श्लोक २२१ और श्लोक २२ से २४ तक में लिखा है कि तामिस्र १ लोहशंकु २ महानिरय ३ शाल्मलि ४ रौरव ५ कुड्मल ६ पूतिमृतिक ७ कालसूत्रक ८ संघात ९ लोहतोदक १० सविष ११ संप्रपातन १२ महा नरक १३ काकोल १४ संजीवन १५ महापथ १६ वीचि १७ अन्धतामिस्र १८ कुंभीपाक १९ असिपत्रवन २० और तापन ये २१ नर्क हैं। नरकोंके विषयमें आगे मनुस्मृति अध्याय ४ श्लोक ८८ से ९० तक। भागवत स्कन्ध ५ अध्याय २६ श्लोक७। ब्रह्मपुराण अध्याय २० श्लोक १ से ५ तक। नारदीयपुराण पूर्वभाग अध्याय १५। और शिवपुराण उमासंहिता ८ अध्यायसे १० अध्याय तक देखो।

तथाः—

कलियुग में वेदों का विनाश हो जायगा यथाः—

विनश्यन्ति ततः कलौ १८ ।

इति ब्रह्माण्डपुराण पूर्वभाग अनुषङ्गपाद अध्याय ३१ ।

नोट—इस समय वेदों का नाश हो गया, चारों वेदों की सब ११७२ शाखा हैं जिनमें ९ शाखा वर्त्तमान में मिल रही हैं तिनका नाम भी नहीं है, सब शाखावों के नाम होते हैं। ये नवशाखा भी वाममार्गियों की नष्ट भ्रष्ट की हुई हैं, विचार किया जाय तो ये नव शाखा भी न होने ही में शुमार हैं इन शाखाओं से वर्णाश्रम का कोई धर्म कर्म नहीं चल सकता ।

श्राद्ध का लक्षण या श्राद्ध शब्द का अर्थ यथाः—

श्रद्धया दीयते यस्मात् श्राद्धं तेन निगद्यते ।
इति पुलस्त्य वचनात् श्रद्धया अन्नादये दानं श्राद्ध
इति वैदिक प्रयोगाधीन योगिकम् । इति श्राद्ध तत्वं ।

इति शब्दकल्पद्रुम श्राद्ध शब्दान्तरगत ।

श्राद्ध में न लेने योग ब्राह्मण यथाः—

मद्यपो *वृषली सक्तो वीरहा दिधि षूपतिः ।
आगारदाही कुण्डाशी सोम विक्रयिणो द्विजाः ३६ ।
परिवेत्ता तथा हिंस्रश्च परिवित्तिर्निराकृतिः ।
पौनर्भवः कुसीदश्च तथा नक्षत्र दर्शकः ३७ ।+

इति कूर्म पुराण उत्तरार्द्ध अध्याय २१ ।

अवैष्णवाश्च ये सर्व्वे श्राद्धार्हा न कदाचन ७ ।

इति गरुड़ पुराण पूर्व खण्ड अध्याय ९९ ।

अचक्रधारिणं विप्रं यः श्राद्धे भोजयिष्यति ।
रेतो मूत्र पुरीषादि पितृभ्यः संप्रच्छति ७ ।

---

* जो ब्राह्मण समुद्र पार गया हो नौकरी करताहो किसी प्रकार का पापी हो और चातुर्यता से सत्य बनाके झूठ बोलने वाला (वकीलादि) हो उसे श्राद्धमें न ले यथाः—

समुद्रां तरितो भृत्यः पिशुनः कूठ साक्षिकः ३२ ।

इति ब्रह्माण्डपुराण मध्यभाग उपोद्धातपाद अध्याय १९ ।

+ दानेन सुलभो धर्मो यममार्गः सुखावहः ।
दान पुण्यं विना वत्स्य न गच्छेद्धर्म मंदिरम् १० ।

इति गरुड़पुराण उत्तर खण्ड अध्याय १९।

शङ्ख चक्रोर्ध्व पुण्ड्रादि रहितो ब्राह्मणोधमः।
सजीवन्नेव चाण्डालस्सर्व धर्म वहिष्कृतः ८।
तस्माच्चक्रादि संस्काराः कर्तव्या मुनि सत्तमः।
चक्रलांछनहीनेन कृतं कर्म च निष्फलम् ९।

इति पाराशरीय धर्मशास्त्र उत्तरखण्ड अध्याय १।

अवैष्णवास्तु ये विप्राः पाखण्डास्ते नराधमाः।
तेषां तु नरके वासः कल्प कोटिशतैरपि २५।
अचक्रधारी यो विप्रो बहु वेद श्रुतोऽपि वा।
सजीवन्नेव चाण्डालो मृतो निरयमाप्नुयात् २७।
तस्मात्तापादि संस्काराः कर्तव्या धर्मकांक्षिणा।
अयमेव परो धर्मः ‡ प्रधानः सर्व कर्म्मणाम् २८।

इति वृद्धहारीतस्मृति धर्मशास्त्र अध्याय १।

अवैष्णवस्तु यो विप्रः सर्व धर्म युतोऽपिवा।
स पाखण्डेति विज्ञेयः सर्व कर्म नार्हति ३२।

---

‡ मुक्तिद्वारमितो नास्तिः विनाचक्राङ्क धारणम् १०९।
इति नारदपञ्चरात्रान्तर्गत वृहद्ब्रह्मसंहिता पाद १ अध्याय२।

शङ्ख चक्रोर्ध्वपुण्ड्रादि रहितं ब्राह्मणं नृप ।
यः श्राद्धे भोजयेद्विमः पितॄणां तस्य दुर्गतिः ४२ ।
रुद्रार्चनं त्रिपुंड्रस्य * धारणं यत्र दृश्यते ।
तच्छू (स शू )द्राणां विधिः प्रोक्तो न द्विजानां कदाचन४४।

---

* निर्माल्यमशुभं प्रोक्तमस्पृश्यं हि कदाचन ।
विधिर्ह्येष द्विजातीनां नेतरेषां कदाचन ७५ ।
शिवार्चनं त्रिपुण्ड्रं च शूद्राणां च विधीयते ।
त्वद्विधानामिदं ये च विप्राः शिव परायणाः ७६ ।
ते वै देवलका ज्ञेयाः सर्व कर्म बहिष्कृताः ७७ ।

इति वृद्धहारीतस्मृति धर्मशास्त्र अध्याय ८ ।

भवव्रतधरा ये च ये च तान् समनुव्रताः ।
पाखण्डिनस्ते भवन्तु सच्छास्त्र परिपन्थिनः २९ ।
नष्ट शौचा मूढ़ धियो जटा भस्मास्थि धारिणः ।
विशंतु शिवदीक्षायां यत्र दैवं सुरासवम् ३० ।

इति भागवत स्कन्ध ४ अध्याय २ ।

जटा धारण करने वाले को श्राद्ध में न ले, देखो अत्रिस्मृति श्लोक ३४५ और मनुस्मृति अध्याय ३ श्लोक १५१ ।

प्रति लोमानु लोमानां दुर्गागण सु भैरवाः ।
पूजनीया यथार्हेण विल्व चंदन धारणम् ४५ ।
यक्ष राक्षस भूतानि विद्याधर गणास्तथा ।
चाण्डालानामर्चनीया मद्य मांस निषेवणाम् ४६ ।
रुद्रार्चनाद्‌ब्राह्मणस्तु शूद्रेण समतां व्रजेत् ।
यक्ष भूतार्चनात्सद्य श्चाण्डालत्वमवाप्नुयात् ४७ । ×
न *भस्म धारयेद्विमः परमापद्‌गतो ऽपि वा ।

---

× प्रेतान्भूत गणांश्चान्ये यजन्तेतामसा जनाः इति गीता१७।४।

* तमसो भस्म रजसो गन्धः सत्वस्य मृतिका ।
तस्माद्भस्मादि भिर्नेच्छेदेकान्ती शुद्धिमात्मनः ४७ ।
इति नारदपञ्चरात्र भरद्वाज संहिता अध्याय ३ ।
दैवे पित्र्ये न वै पूज्या जटा भस्मादि धारिणः ६२ ।

इति नारदपञ्चरात्रान्तरगत बृहद्‌ब्रह्मसंहिता पाद ४ अध्याय ४।

विप्राणामूर्द्धपुण्ड्रं स्यात्तिलकंतु महीभृतः ।
पत्राकारन्तु वैश्यानां शूद्राणां वै त्रिपुण्ड्रकम् १५ ।
ब्राह्मणः कुलजो विद्वान् भस्मधारी भवेद्यदि ।
वर्जयेत्तादृशं देवी मद्योच्छिष्टं घटं यथा १९ ।

महाद्वैविभूयाद्यो यै स सुरापो भवेद्ध्रुवम् ४८ ।
तिर्यक् पुण्ड्रधरं विप्रं पद्माकार धरं तथा ।
श्वपाकेमिव नेक्षेत न संभाषेत कुत्रचित ४९ ।
तस्माद्द्विजाति भिर्धार्यमूर्ध्वपुण्ड्रं विधानतः ।
मृदा शुभ्रेण सततं सांतरालं मनोहरम् ५० ।
श्राद्धहोमस्तथाः दानं स्वाध्यायः पितृ तर्पणम् ।
भस्मी भवति तत्सर्व्वमूर्ध्वपुण्ड्रं विना कृतम् ६० ।
ऊर्ध्वपुण्ड्रं विना यस्तु श्राद्धं कुर्वीत् स द्विजः ।
सर्वं तद्राक्षसैर्नीतं नरकं चाधि गच्छति ६१ ।

---

त्रिपुण्ड्रं शूद्र कल्पानां शूद्राणां च विधिस्तथा ।
त्रिपुण्ड्रं धारणाः विप्रः पतितः स्यान्न संशयः २० ।

इति पद्मोत्तरखण्डे अध्याय २२५ ।

उर्द्धपुण्ड्रं द्वैरेखं ललाटे यस्य दृश्यते ।
चाण्डालोपि विशुद्धात्मा पूज्य एव न संशयः २२ ।

इति पद्मे पातालखण्डे अध्याय ७९ ।

अपने आश्रम के अनुसार चिन्ह को धारण करै, जो अपने आश्रम के चिन्ह को धारण नहीं करता वह प्रायश्चिती के तुल्य है और वह आश्रमी नहीं कहाता इति दक्षस्मृति अध्याय १ श्लोक १३-१४ ।

ऊर्ध्वपुण्ड्र विहीनं तु यः श्राद्धे भोजयेद्विजम् ।
अश्नन्ति पितरस्तस्य विण्मूत्रं नात्र संशयः ६२ ।
तस्मात्तु सततं धार्यमूर्ध्वपुण्ड्रं द्विजन्मना ।
धारयेन्न तिर्यक्पुण्ड्रमापद्यपि कदाचन ६३ ।
तिर्यक्पुण्ड्र धरं विप्रं चाण्डालमिव संत्यजेत् ।
सो ऽ नर्हः सर्व कृत्येषु सर्व लोकेषु गर्हितः ६४ ।

इति वृद्धहारीतस्मृति धर्मशास्त्र अध्याय २

श्राद्ध में न लेनेयोग्य ब्राह्मण यथाः—

परमापदागतो ऽ पि न भुञ्जीत हरेर्दिने ।
न तिर्यग्धारयेत्पुण्ड्रं नान्यदेवं प्रपूजयेत् २६० ।
वैष्णवः पुरुषोयस्तु शिव ब्रह्मादि देवताः ।
प्रणमेतार्चयेद्वा ऽ पि विष्टायां जायते क्रिमिः २६१ ।
†अवैष्णवः स्याद्यो विप्रो बहुशास्त्र श्रुतो ऽ पि वा ।
स जीवन्नेव चांडालो मृतः श्वान ऽ भिजायते २७८ ।

---

† असाधु ब्राह्मण को जो भोजन कराये जाते हैं उनको विद्वान् लोग मेद रुधिर मांस मज्जा और हड्डी के समान समझते हैं. देखो मनुस्मृति अध्याय ३ श्लोक १८२ । मांस खाने वाले का अन्न न खाय, मनु ४ । २१३ और याज्ञवल्क्य १ । १६७ ।

§शंख चक्रोर्ध्वपुण्ड्रादि रहितं ब्राह्मणाधमम् ।
पूजयिष्यति यः श्राद्धे सर्वं कर्मस्य निष्फलम् २८२ ।
तिर्यक्पुण्ड्र धरं विप्रं यः श्राद्ध भोजयिष्यति ।
पितरस्तस्य यान्त्येव कालसूत्रं सु दारुणम् २८३ ।
नावैष्णवान्नं भुञ्जीत दद्यान्नावैष्णवं च ।
नार्चयेदितरान्देवान्न ❀तिर्यग्धारयेत्ततः ३०७ ।

---

§ "तप्त न वाण धनुषांकित रामभक्तः १० ।

यज्ञं च तीर्थगमनं पितृ देव सर्वं, कुर्वन्ति कर्म शुभकं श्रुतयो बदन्ति । ये नांकिता धनुषरैर्विफलं च सर्वं, ये चांकिता धनुः शरैश्च फलं सहस्रम् १७। तप्त धनुः शरमिदं भुजयोः प्रकुर्यात २१। तप्त धनुश्शरमथोखलु तत्र होमे, प्रेम्णाकितं सु मनसा च गुरुः प्रकुर्यात् । देशेषु चैव सकलेष्वपि सर्वकाले, वर्णाश्रमाश्च सकलांकित पुण्य पुंजाः २५ ।

श्रीराम संस्कार विवर्जिता ये निष्पुच्छ शृङ्गाः पशवोनरास्ते ।
शक्ता न वेदा अभिवर्णितु यत्त्वत्तोमयाख्यातमविस्तरेण २६ ।

इति पञ्च सर्गीय महारामायण अध्याय २ । यह ४९ वां महारामायण का सर्ग है किन्तु कांड का नाम नहीं है, श्रीसीताराम प्रेस अयोध्या की छपी ।"

❀ त्रिपुण्ड्र ।

न कुर्याद्यो विधानेन पितृ यज्ञं नराधमः ।
अज्ञाति क्रमणाद्विष्णोः पतत्येव न संशयः ३२८ ।
इति वृद्धहारीत स्मृति धर्म्मशास्त्र अध्याय ११।

"१ नोट—मनुस्मृति अध्याय ३श्लोक १५२ में लिखा है कि मांस बेचने वाले को श्राद्ध में न खवावै। मनुस्मृति अध्याय ३ श्लोक १६४, अत्रिस्मृति श्लोक ३४४, उशनस्मृति अध्याय ४ श्लोक २९ और गौतमस्मृति अध्याय१५ अंक२ में लिखा है कि हिंसक ( हिंसा करने वाले-मांस खाने वाले ) ब्राह्मण को श्राद्ध में न खवावै। मनुस्मृति अध्याय ३ श्लोक १५९ उशनस्मृति अध्याय ४ श्लोक २८ और गौतमस्मृति अध्याय १५ अंक २ में लिखा है कि मद्य पीने वाले ब्राह्मण को श्राद्ध में न ले। अनेक प्रकार के ब्राह्मण श्राद्ध में न लेने योग्य यदि जानता है तो मनुस्मृति अध्याय ३ श्लोक १३८ से श्लोक १८२ तक, याज्ञवल्क्यस्मृति अध्याय १ श्लोक २२२ से श्लोक २२४ तक, अत्रिस्मृति श्लोक ३४२ से श्लोक ३५० तक, उशनस्मृति अध्याय ४ श्लोक १९ से श्लोक ३४ तक, वृहद्यमस्मृति अध्याय ३ श्लोक३४ से श्लोक ३८ तक, और गौतमस्मृति अध्याय १५ अंक २ देखो।

२ इस समय श्राद्ध करने की प्रथा होने के कारण मैने श्राद्ध में न लेने योग्य ब्राह्मणों का उक्त स्मृतियों ( धर्मशास्त्रों ) से बिशेष

परिचय इस वास्ते दिया है कि जिसमें श्राद्ध कर्ता और उनके पितृ पुनः देवतायों का लोक परलोक में कल्याण हो। मेरा विशेष श्राद्ध कर्तायों से अनुरोध है कि वे उक्त स्मृतियों में लिखे अनुसार श्राद्ध में ब्राह्मणों से उचित वर्ताव करेंगे। स्मृति को ही धर्मशास्त्र कहते हैं-देखो मनुस्मृति अध्याय २ श्लोक १०। देव और पितर कार्य में मूर्ख के खवाने के विषय में मनु अध्याय २ श्लोक १५७-१५८, अध्याय ३ श्लोक १३२ से १३३, और अध्याय ४ श्लोक १८८ से १९१ तक देखो।"

श्राद्ध में लेने योग्य ब्राह्मण यथाः—

ऊर्ध्वपुण्ड्र धरं विप्रं चक्राङ्कित भुजं तथा।
पूजयिष्यति यः श्राद्धे गया श्राद्धायुतं लभेत् २८४।
शंखचक्रोर्ध्वपुंड्रादि धारिणं वैष्णवं द्विजम्। ऽ
भक्त्या संपूजयेद्यस्तु दैवे पित्र्ये च कर्मणि २८५।
कल्प कोटि सहस्राणि कल्प कोटि शतानि च।
प्रयान्ति पितरस्तस्य विष्णुलोकं सु निर्मलम् २८६।

---

ऽ ब्राह्मणः क्षत्रियो वैश्यः शूद्रो नारी तथेतरः।
चक्राद्यैरङ्कयेद्गात्रमात्मी यस्याखिलस्य च ५९।
इति नारदपञ्चरात्र भरद्वाजसंहिता अध्याय ३।

ऊर्ध्वपुण्ड्र के विषय में आगे का ५७ श्लोक देखो।

ऊर्ध्वपुंड्र धरं विप्रं तप्त चक्राङ्कित स क्रम् ।
श्राद्धे संपूजयेद्यस्तु गया श्राद्धायुतं लभेत् २८७ ।
तप्त चक्रेण विधिना बाहुमूलेन लाञ्छितः ।
पुनाति सकलं लोकं नारायण इवापरभित् २८८ ।
अविद्यो वा सविद्यो वा चक्रशंखोर्ध्वपुंड्र धृत् ।
ब्राह्मणः सर्व लोकेषु पूज्यमानो हरिर्यथा २८९ ।
श्राद्धे दाने व्रते यज्ञे+ विवाहे चोपनायने ।
चक्राङ्कित विप्रमेव पूजयेदितरान्न तु २९४ ।

---

मत शरीरं विप्रस्य शङ्ख चक्रादि लाञ्छितम् ।
न संत्यजति देवेशः सत्यं सत्यं वदाम्यहम् ४८ ।
न तेन दुर्गतिं गच्छेच्चक्रं तत्र प्रशास्ति हि ।
सर्प व्याघ्र विषा चौर वारि अग्नि विशूचिकाः ९६ ।
चक्राङ्कितस्य नेच्छन्ति दुर्गतिं यम किंकराः ।
श्मशाने मागधे देशे म्लेच्छ देशे ऽन्त्यजां गणे ९७ ।

इति नारदपञ्चरात्रान्तरगत ब्रहद्ब्रह्म संहिता पाद १ अध्याय ५ ।

+ पाक यज्ञादि में शूद्र को भी दान दे यथा—
दानं दद्याच्चशूद्रो ऽपि पाक यज्ञैर्यजेत च ।

चक्राङ्कितं भुजो विप्रः पङ्क्ति मध्ये तु भोजयेत् ।
पुनाति सकलां पंक्ति गंगे चोत्तर वाहिनी २९६ ।

इति वृद्धहारीतस्मृति धर्मशास्त्र अध्याय ११ ।

श्राद्ध में लेने योग्य ब्राह्मण यथाः—

पुराण वेत्ता ब्रह्मज्ञः स्वाध्यायी जप तत्परः ८०।
ब्रह्म भक्तः पितृ परः सूर्य भक्तोथ वैष्णवः ।
ब्राह्मणो योग निष्ठात्मा विजितात्मा सु शीलवान् ८१ ।
येते तोष्याः प्रयत्नेन ८२ ।

इति पद्मपुराण सृष्टिखंड अध्याय ९ ।

"१नोट–श्राद्ध में खाने योग्य ब्राह्मण यदि पूर्ण रूप से जानना होतो मनुस्मृति अध्याय ३ श्लोक १२८ से श्लोक १४९ तक और श्लोक १८३ से श्लोक १८६ तक, याज्ञवल्क्य स्मृति अध्याय १ श्लोक ११९ से श्लोक १२१ तक, अत्रिस्मृति श्लोक ३५२ से श्लोक ३५५ तक, उशनस्मृति अध्याय ३ श्लोक ११६ से श्लोक ११७ तक और ४ अध्याय में श्लोक ९ से श्लोक १४ तक,

---

भृत्यादि भरणार्थाय सर्वेषां च परिग्रहाः १४ ।

इति ब्रह्मपुराण अध्याय ११४ ।

बृहत्पाराशरीयधर्मशास्त्र अध्याय ५ श्लोक १५ से श्लोक २२ तक, प्रजापतिस्मृति श्लोक ७० से श्लोक ७१ तक, और लघुआश्वलायन स्मृति श्राद्धोपयोगी प्रकरण श्लोक १५ से श्लोक २० तक देखो। उक्त स्मृतियोंके कहे अनुसार यदि श्राद्ध करता, ब्राह्मणों को श्राद्ध में भोजन न करायगा तो श्राद्ध कर्त्ता की और पितरों की अच्छी तरह दुर्गति होगी, और शरीर की महनत काम का नुकसान द्रव्य का नाश हाथ लगेगा।

२ यदि श्राद्ध का फल और समय जानना हो तो मनुस्मृति अध्याय ३ श्लोक २७३ से श्लोक २८३ तक, याज्ञवल्क्य स्मृति अध्याय १ श्लोक २१७ से श्लोक २१८ तक और श्लोक २६२ से श्लोक २६८ तक, अत्रिस्मृति श्लोक ३५७ से श्लोक ३६२ तक, कात्यायनस्मृति खण्ड १६ श्लोक १ और १०, दक्षस्मृति अध्याय २ श्लोक २६, वशिष्ठस्मृति अध्याय ११ श्लोक ३३, और प्रजापतिस्मृति श्लोक १७ से ३८ तक देखो।

३ यदि श्राद्ध करने का स्थान जानना हो तो ( और स्थान जानना ही चाहिये ) मनुस्मृति अध्याय ३ श्लोक २०७, याज्ञवल्क्य स्मृति अध्याय १ श्लोक २६१, अत्रिस्मृति श्लोक ५६ और ५९, उशनस्मृति अध्याय ५ श्लोक १३ से श्लोक १६ तक, शङ्खस्मृति अध्याय १४ श्लोक २७ से श्लोक २९ तक, लिखितस्मृति श्लोक १२,

वशिष्ठस्मृति अध्याय ११ श्लोक ३९, और प्रजापतिस्मृति श्लोक ५३ और ५४ देखो।

४ श्राद्ध में किस किस चीज़ का निषेध होता है यदि जानना हो तो मनुस्मृति अध्याय ३ श्लोक २३९ से श्लोक २४२ तक, अत्रिस्मृति श्लोक १५० से श्लोक १५४ तक, वृहद्विष्णु स्मृति अध्याय७९ श्लोक १ से १८ तक, कात्यायनस्मृति खण्ड १७ श्लोक ९ और १०, और बौधायनस्मृति प्रश्न २ अध्याय ८ श्लोक २४ देखो।

५ श्राद्ध कर्ता का धर्म और श्राद्ध की विधि जानना हो तो मनुस्मृति अध्याय ३ श्लोक १२२ से श्लोक १२७ तक, श्लोक १८७ और १८८, श्लोक २०२ से श्लोक २३५ तक, श्लोक २४३ से श्लोक २६५ तक याज्ञवल्क्यस्मृति अध्याय १ श्लोक २१७ से श्लोक २५५ तक, अत्रिस्मृति श्लोक ३९३ और ३९४, उशनस्मृति अध्याय ३ श्लोक ११४ और ११५, श्लोक १३४ से १३६ तक, अध्याय ५ श्लोक ८१, कात्यायनस्मृति खण्ड १६ श्लोक २३, लिखितस्मृति श्लोक १७ से श्लोक २१ तक, श्लोक ३० से श्लोक ३४ तक और श्लोक ५६-५७ और गौतम स्मृति अध्याय १५ श्लोक १ देखो।

६ श्राद्ध में खाने वाले ब्राह्मण का धर्म जानना हो तो मनुस्मृति अध्याय ३ श्लोक १८८ से श्लोक १९१ तक, श्लोक २३६

से श्लोक २३८ तक, लघुहारीतस्मृति श्लोक ७५ से श्लोक ७८ तक और उशनस्मृति अध्याय ५ श्लोक ५ से श्लोक १० तक देखो।

७ श्राद्ध का संपूर्ण विवरण अच्छी तरह से आद्योपान्त जानना हो तो बम्बई श्रीवेंकटेश्वर प्रेस का छपा "धर्मशास्त्रसंग्रह" में श्राद्ध प्रकरण १८ वां देखो। मैं इस बलिदाननिषेध में श्राद्ध के विषयमें बहुत लिखता, परन्तु ग्रन्थ बढ़ जाने के भय से कुछ थोड़ा लिख कर यही लिखता हूँ कि धर्मशास्त्रसंग्रह श्राद्ध प्रकरण देखो।"

श्राद्ध में ऊर्ध्वपुण्ड्र धारण करना आवश्यकीय है यथाः—

संध्या काले जपे होमे स्वाध्यायेपितृ तर्पणे।
श्राद्धे दाने च यज्ञे च धारयेदूर्ध्वपुंड्रकम् १४।
ऊर्ध्वपुण्ड्रं तु विप्राणां संध्यानुष्ठान कर्मवत्।
श्राद्धकाले विशेषेण कर्त्ता भोक्ता च न त्यजेत् १५।
ऊर्ध्वपुंड्रं विहीनस्तु कर्म यत्किंचिदाचरेत्।
तत्सर्वं निष्फलं याति इष्टापूर्तिमपि द्विजाः १६।
यच्छरीरं मनुष्याणामूर्ध्वपुंड्रं विवर्जितम्।
द्रष्टव्यं न हि तत्कार्यं श्मशान सदृशं हि तत् १७। ऽ

ऽ पद्मपुराण पातालखंड अध्याय ७९ श्लोक २३-२४ देखो।

अच्छिद्रमूर्ध्वपुंड्रन्तु त्रिपुंड्रं यस्तु धारयेत् ।
स जीवन्नेव शूद्रत्वमाशु गच्छन्त्यसंशयम् २० ।
कपाल दारु भस्मास्थि शक्ति पाषाण धारिणः ।
त्रिपुंड्र धारिणं विप्रं चांडालमिव संत्यजेत् २१ ।
अग्रदंशं च शंखे च लिंग शूलादि धारणम् ।
तिर्यक् पुंड्र धरं विप्रं राजा राष्ट्रात्प्रवासयेत् २२ ।
तिर्यक् पुंड्र धरो विप्रो यत्र तिष्ठति वै ग्रहे ।
तद्देशोऽपावन भूतः श्मशान सदृशो भवेत् २३ ।
तिर्यक् पुंड्र धरो विप्रः पंक्ति मध्ये स्थितो यदि ।
सा पंक्तिब्रह्महत्यायां युज्यते नात्र संशयः २४ ।
ब्राह्मणः कुल यो विद्वान् तिर्यक् पुंड्र धरो यदि ।
तं गर्दभं समारोप्य राजा राष्ट्रात्प्रवासयेत् २५ ।

इति पाराशरीय धर्मशास्त्र उत्तरखंड अध्याय २ ।

"वैष्णवों का जूठन खाने से करोड़ों जन्मों के पाप नाश हो जाते हैं यथाः—

कोटि जन्मार्जितं पापं ज्ञानतो ऽज्ञानतोपि वा ।
सद्यः प्रणश्यते नृणां वैष्णवोच्छिष्ट भोजनात् १३ ।

इति पाराशरीय धर्मशास्त्र उत्तरखंड अध्याय १० ।"

ऊर्ध्वपुण्ड्र तिलक को अच्छी तरह से सुधार के खूबसूरती के साथ लगावे यथाः—

सान्तरालं प्रकुर्वीत पुंड्रं हरि पादा कृतम् ।
श्राद्धकाले विशेषेण कर्ता भोक्ता च धारयेत् ६८ ।

इति वृद्धहारीतस्मति धर्मशास्त्र अध्याय ८ ।

ऊर्ध्वपुण्ड्र को ऊँच नीच स्त्री आदि सबको लगाने का अधिकार है यथाः—

स्त्रियो वैश्यास्तथा शूद्रा म्लेच्छा वा ऽ न्त्यज जातयः ।
ऊर्ध्वपुंड्र धराः सर्वे नमस्या देवता इव ५७ । ×

इति नारद पंचरात्रान्तरगत वृहद्ब्रह्म संहिता पाद १ अध्याय १३ ।

यज्ञो दानं तपो होमः स्वाध्यायः पितृ तर्पणम् ।
वृथा भवति तत्सर्वमूर्ध्वपुंड्रं विना कृतम् ४३ ।

इति नारदीयपुराण पूर्वखंड अध्याय २६ ।

"नोट—परन्तु जो अतिथि बिना सन्मान पाये गृहस्थ के यहां

---

× चक्रायुध धारण के विषय में १०२ पृष्ठ की २८५ श्लोक की टिप्पणी में ५९ वां श्लोक देखो ।

से लौट जाता है वह अपना पाप देजाता है और उसका पुण्य ले जाता है यथाः—

अतिथिर्यस्य भग्नाशो गृहात्प्रति निवर्त्तते।
स दत्वा दुष्कृतं तस्मै पुण्यमादाय गच्छति ३६।

इति ब्रह्मपुराण अध्याय ११४।

"नारदीयपुराण पूर्वभाग अध्याय २७ श्लोक ७२, विष्णुपुराण अंश ३ अध्याय ११ श्लोक ६८ और मनुस्मृति अध्याय ३ श्लोक ९९-१०० में भी ऐसा ही है।"

जो अतिथि अभ्यागत को गृहस्थ क्रोध दृष्टि से देखते हैं तो नर्क में उनके नेत्रों को जिनके वज्र कैसे मुंह हैं ऐसे गीध कंक काक वटेरादि बल से उखाड़ते हैं यथाः—

यस्त्विह वा अतिथीनभ्यागतान् वा गृहपतिरसकृदुपगत-मन्युर्दिधक्षुरिव पापेन चक्षुषा निरीक्षेतस्या वा ऽ पि निरये पाप दृष्टे रक्षिणी वज्रतुंडा गृध्राः कंक काक वटादयः प्रसह्योरुबला-दुत्यपाटयंति ३५ इति भागवतस्कन्ध ५ अध्याय २६।

धर्म की मूर्ति जिसे कहते हैं वो अतिथि ही हैं यथाः—
धर्मस्यात्मा ऽ तिथिः स्वयम् ३० इति भागवत स्कंध ६ अध्याय ७।

जिस घर से निराश होकर अतिथि चला जाता है उसके

यहां पितर १५ वर्ष तक नहीं खाते। जिसके गृह से अतिथि निराश होकर लौट जाते हैं हज़ार बोझ लकड़ी और सौ घड़े घी से होम करने पर भी उसका होम वृथा हो जाता है यथाः—

अतिथिर्यस्य भग्नाशो गृहात्प्रति निवर्तते।
पितरस्तस्य नाश्नंति दश वर्षाणि पञ्च च ४५।
काष्ठभार सहस्रेण घृतकुंभ शतेन च।
अतिथिर्यस्यभग्नाशस्तस्य होमो निरर्थकः ४६।

इति पाराशर स्मृति अध्याय १।

जिसको धन, यश, आयु और स्वर्गलोक चाहने की इच्छा हो वो अतिथि का सत्कार करै और उसके खवाये बिना आप न खाय यथाः—

न वै स्वयं तदश्नीयादतिथिं यन्न भोजयेत्।
धन्यं यशस्यमायुष्यं स्वर्ग्यं वातिथि पूजनम् १०६।

इति मनुस्मृति अध्याय ३।

अतिथि की अनेक बातों के विषय में देखो, हारीतस्मृति अध्याय ४ श्लोक ५७ से ५९ तक। शङ्खस्मृति अध्याय ५ श्लोक ७ व १३। पाराशरस्मृति अध्याय १ श्लोक ४० से ६२ तक और श्लोक १०३-१०४। वशिष्ठस्मृति अध्याय ८ श्लोक ७-८। व्यास-

स्मृति अध्याय ३ श्लोक ३८। शातातपस्मृति श्लोक ५५। याज्ञवल्क्यस्मृति अध्याय १ श्लोक १०७-१०८-१११। मनुस्मृति अध्याय ३ श्लोक १५ से १२१ तक।, हारीतस्मृति अध्याय ४ श्लोक ५६ में लिखा है कि जितने समय में गौ दुही जाती है गृहस्थ उतने समय तक अतिथि की बाट देखै, पहिले के बिना देखे हुए तथा बिना जाने हुए अतिथि के आने पर उसका सतकार करै।, उशनस्मृति अध्याय १ श्लोक ४७ में लिखा है कि द्विजातियों का गुरु अग्नि, सब वर्णों का गुरु ब्राह्मण, पत्नी का गुरु स्वामी और सब मनुष्यों का गुरु अभ्यागत है, शंखस्मृति अध्याय ५ श्लोक ७ भी इसी तरह का है।, मनुस्मृति अध्याय ३ श्लोक ७२ में लिखा है कि जो गृहस्थ अन्नादि से देवता अतिथि सेवक आदि भृत्य पिता माता आदि गुरुजन और अपनी आत्मा इन पांचों को संतुष्ट नहीं करता वह जीता हुआ भी मुर्दे के समान है।, मनुस्मृति अध्याय ३ श्लोक ११४ में लिखा है कि नवीन बिबाही हुई पतोहू (बहू) तथा पुत्री, बालक, रोगी और गर्भवती स्त्री को बिना बिचार किए हुए अतिथि से पहिले खिलावै।, अतिथि किसे कहते हैं सो आगे देखिये। मनुस्मृति अध्याय ३ श्लोक १०२ में लिखा है कि केवल एक रात अन्य के घर में बसनेवाले ब्राह्मण को अतिथि कहते हैं। पाराशरस्मृति अध्याय १ श्लोक ४२ में लिखा है कि जो ब्राह्मण एक ही गांव में बसनेवाला है उसको अतिथि समझ कर ग्रहण न

करै जिसकी अनित्य स्थिति है वही अतिथि कहलाता है। मनुस्मृति अध्याय ३ श्लोक ११० में लिखा है कि ब्राह्मण के घर में आये हुये क्षत्री, वैश्य, शूद्र, मित्र, स्वजन और गुरु अतिथि नहीं कहे जाते।, पाराशरस्मृति अध्याय १ श्लोक ४०-४१-६२ में लिखा है कि मित्र हो अथवा शत्रु हो मूर्ख हो अथवा पंडित हो जो वैश्वदेव के अन्त में आवै वह अतिथि स्वर्ग में पहुंचानेवाला है ४०। जो दूर से आया हो, थका हो और वैश्वदेव के समय उपस्थित हो उसको अतिथि जानना, पहिले आये हुये को नहीं ४१। चोर हो अथवा चाण्डाल हो या पितृघातक शत्रु होवै,यदि वैश्यदेवके समय आया हो तो वह अतिथि स्वर्ग में ले जानेवाला है ६२। शातातपस्मृति का ५२ श्लोक उक्त ४० श्लोक के समान है।"

श्राद्ध काल में भगवत को भोग लगाकर पितृ को दे यथाः—

**यः श्राद्ध काले हरि* भुक्त शेषं।**
**ददाति भक्त्या पितृ देवतानाम्।**

---

* नास्ति विष्णु समं दैवं ५७।

इति वृहन्नारदीय पुराण पूर्वखण्ड अध्याय ६।

तत्वं गुरुसमंनास्ति न देवः केशवात्परः ९।

इति नारदीयपुराण पूर्वखण्ड अध्याय ३४।

नै नैव पिण्डास्तु तुलसी वि मिश्रा।
नाकल्पकोटि पितरः सु तृप्ताः।

इति शब्दकल्पद्रुम श्राद्ध शब्दान्तर्गत।

विष्णु का भोग लगा अन्न पितरों को दे। जो विष्णु को बिना भोग लगाये देवताओं को समर्पण करता है वह मांस मद्य सदृश होजाता है, इससे अन्न जल फल फूल मेवा आदि विष्णुको भोग लगाकर पितृदेवतावों को समर्पण करै यथाः—

इहि भुक्तोज्झितं दद्यात् पितॄणां च दिवौ कसाम्।
तदेव जहुयाद्वह्नौ भुञ्जीयात्त तदेव हि ७२।
हरेरनर्पितं यत्तु देवानामर्पितं च यत्।
मद्यमांस समं प्रोक्तं तद्भुञ्जीयात्कदाचन ७३।

---

नास्तिवेदात्परं शास्त्रं न हि कृष्णात्परः सुरः ७२।

इति ब्रह्मवैवर्तपुराण गणपति खण्ड अध्याय ४४।

सत्यं वच्मिहितेवच्मि सारंवच्मि पुनः पुनः।
असारेस्मिंस्तु संसारे सत्यं हरि समर्चनम् १०।

इति बृहन्नारदीयपुराण पूर्वखण्ड अध्याय ३४।

हरेः पाद जलं प्राश्यं नित्यं नान्यद्दिवौकसाम् ।
सुराणामितरेषां तु फल पुष्प जलादिकम् ७४ ।

इति वृद्धहारीतस्मृति धर्मशास्त्र अध्याय ८ ।

नोट —मांस मद्य भक्षी इस बात पर ध्यान दें कि किसी कारण से दूषित अन्न को अति लघुता में मांस मद्य की पंक्ति में नियोजित किया है, तो मद्य मांस नीच ही वस्तु है।

तथा—

हर्यर्पितं तु यच्चान्नं तीर्थं+ वा पितृ कर्मणि ।
दद्यात्पितॄणां यद्धक्ष्यं गया श्राद्धायुतं लभेत् ३२० ।
हरेर्निवेदितं भक्त्या यो दद्याच्छ्राद्ध कर्मणि ।
पितरस्तस्य यान्त्येव तद्विष्णोः परमं पदम् ३२१ ।
तीर्थं वा तुलसी पत्रं यो दद्यात्पितृ दैवतम् ।
आकल्प कोटि पितरः परितृप्ता न संशयः ३२२ ।
यः श्राद्ध काले मूढात्मा पितॄणां च दिवौकसाम् ।
न ददाति हरेर्भुक्तं तस्य वै नारकी गतिः ३२३ ।

इति वृद्ध हारीत स्मृति धर्मशास्त्र अध्याय ११ ।

---

+ भगवत चरणामृत ।

श्राद्ध में लेने योग्य फल यथाः—

आम्रमाम्रातकं विल्वं दाडिवं वीजपूरकम् ।
प्राचीनामलकं क्षीरं नारिकेलं परूपकम् ८९ ।
वत्सकं च स खर्जूरं द्राक्षानील कंपित्थकम् ।
पाटोलं च प्रियालंच कर्कन्धू वदराणि च ९० ।
वैकंकतश्च नारिंगं वीजपूरस्तथापि वा ।
एतानि फल जातानि श्राद्धे देयानि यत्नतः ९१ ।

इति ब्रह्मपुराण अध्याय ११२ ।

ऽ
निष्फल दान यथाः—

नक्षत्र सूचकस्यापि दत्तं भवति निष्फलम् ५ ।
हिंस्यकस्य खलस्य च ७ ।
वेद विक्रयिणिश्चापि स्मृति विक्रयिणिस्तथा ।
धर्म विक्रयिणे विप्र दत्तं भवति निष्फलम् ८ ।

---

ऽ नास्ति वेदात्परं शास्त्रं नास्ति मातुः परो गुरुः ।
नास्ति दानात्परं मित्रमिह लोके परत्र च ।

इति अत्रिस्मृति श्लोक १४८ ।

असी जीवी मसी जीवी देवलो ग्राम याजकः।
धावको वा भवेत्तेषां दत्तं भवति निष्फलम् १० ।
मद्य मांसाशिनश्चापि स्त्री विट् ख्याति लोभिनः।
चौरस्य पिशुनस्यापि दत्तं भवति निष्फलम् १७।
दंभेन चापि हिंसार्थं परस्याविधिनापि च २१ ।

इति वृहन्नारदीयपुराण पूर्वखण्ड अध्याय १२ ।

विधि से हीन तथा कुपात्र को दान देने से केवल उस दान का फल ही नहीं व्यर्थ होता है किंतु उस दाता के पहिलेके पुण्यभी नाश हो जाते हैं यथाः—

विधि हीने यथा ऽ पात्रे यो ददाति प्रतिग्रहम् २७ ।
न केवलं हि तद्व्यर्थं शेषमन्यत्र नश्यति २८ ।

इति दक्षस्मृति अध्याय ३ ।

"विद्या और तप से हीन ब्राह्मण दान न लेवे क्यों कि दान लेने से वह दाता के सहित नरक में जायगा ऐसा याज्ञवल्क्यस्मृति अध्याय १ श्लोक २०२ में लिखा है। अत्रिस्मृति श्लोक २३ और वशिष्ठस्मृति अध्याय ३ श्लोक १३ में लिखा है कि जिस देश में विद्वानोंके भोगने योग्य वस्तुको मूर्ख भोगते हैं उस देशमें अनावृष्टि होती है अथवा कोई बड़ा भय उपस्थित होता है। लघुशंखस्मृति

श्लोक २३ में लिखा है कि जिन ब्राह्मणों के उदर में वेदोंके पवित्र मंत्र हैं वही ब्राह्मण पूजने योग्य हैं केवल ब्राह्मणका शरीर धारण करनेवाले नहीं। पाराशरस्मृति अध्याय ८ श्लोक ३२ में लिखा है कि गायत्री से हीन ब्राह्मण शूद्र से भी अधिक अशुद्ध है, गायत्री और वेद के तत्व को जानने वाले ब्राह्मण को सबलोग पूजते हैं। बृहत्पाराशरीय धर्मशास्त्र अध्याय २-जपविधि-श्लोक १३ में लिखा है कि जो ब्राह्मण गायत्री नहीं जानता अथवा जान कर के भी उसकी उपासना नहीं करता वह शूद्र है। दक्षस्मृति अध्याय २ श्लोक २१ और २२ में लिखा है कि जो ब्राह्मण विशेष करके संध्योपासना नहीं करता वह जीवित अवस्था में ही शूद्र होजाता है और मरने पर कुत्ता होता है २१। सन्ध्या से हीन ब्राह्मण सदा अपवित्र रहता है और सब कर्मों के अयोग्य है उसके सब किये हुये कर्म निष्फल होते हैं २२। विशेष जानना हो तो मेरा बनाया "दानादर्श" ग्रन्थ देखो।"

न अवैष्णव को छुए न उसका कच्चा पक्का अन्न खाय यथाः—

अवैष्णवानामपि च संसर्गं दूरतस्त्यजेत्।
पक्वान्नाद्यं यथापक्वं वाग्यतो नियतेन्द्रियः १३६।

इति वृद्ध हारीत स्मृति धर्मशास्त्र अध्याय ११।

नोट—मांस खानेवाले का अन्न न खाय—देखो मनुस्मृति अध्याय ५ श्लोक २१३ और याज्ञवल्क्यस्मृति अध्याय १ श्लोक १६७। जो पशु को लाठी मारै उसका भी अन्न न खाय—देखो वशिष्ठस्मृति अध्याय १४ के शुरू में।

अवैष्णवानां संलाप वंदनादान्विवर्जयेत ८३। ×

इति नारदपञ्चरात्रान्तर्गत बृहद्ब्रह्मसंहिता पाद २ अध्याय ५।

हम यहां पर किंचित यह दिखाते हैं कि गोमेध, अश्वमेधादि शब्दों के क्या अर्थ होते है यथाः—

शतपथब्राह्मण वेद के कांड १३ अध्याय १ ब्राह्मण ६ वाक् ३ में लिखा है कि—

राष्ट्रं वा अश्वमेधः।

---

× हीन वर्णं च यः कुर्यादज्ञानाभिवादनम् ३११। तत्र स्नानं प्रकुर्वीत घृतं प्रश्य विशुद्ध्यति। समुतपन्ने यदास्नाने भुंजे वापि पिवेद्यदि ३१२ इति अत्रिस्मृति। अर्थ—जो मनुष्य अज्ञानवश होकर अपने से हीन वर्ण को नमस्कार करता है वह स्नान करके घी चाटने पर शुद्ध होता है ३११। ३१२।

और शतपथब्राह्मण वेद के कांड ४ अध्याय ३ ब्राह्मण ४ वाक् २५ में लिखा है कि--

**अन्न ७ हि गौः ।**

नोट --ब्राह्मण १ वाक् २५ भी देखो ।

इसी शतपथ में लिखा है कि-

**अग्निर्वा अश्वः, आज्यं मेधः ।**

इन उक्त बचनों का अभिप्राय यह है कि न्यायपूर्वक राज्य करना अश्वमेध है। घी तथा सुगंधित वस्तुओं का अग्नि में होम करना अश्वमेध है । विद्या आदि का दान देना अश्वमेध है। अन्न इन्द्रियां और पृथिवी आदि को पवित्र रखना, सूर्य की किरणों से उपयोग लेना गोमेध ॐ है। जब मनुष्य मरजाय तब उसके शरीर को विधिपूर्वक दाह करना ही नरमेध है।

---

ॐ गाय का नाम वेद में अघ्न्यया है ( पृष्ठ ४१ मंत्र १५ ) याने नहीं मारने योग्य, ( महाभारत शांतिपर्व मोक्षधर्म अध्याय ८९ श्लोक ४७ से ४९ तक भी देखो ), इस वास्ते यहाँ पर गो शब्द का अर्थ अन्न इन्द्रियाँ आदि यही होगा और मेध (यज्ञ) शब्द का अर्थ पृष्ठ १०-११ में देखो।

अतः वैदिक साहित्य से भी इसी प्रकार के अर्थ होते हैं, जैसे उणादि कोष पाद १ सूत्र १५१ की व्याख्या में लिखा है कि–

अश्नुते व्यापनोतीत्यश्वः । तुरङ्गो वह्निर्वा ।

अर्थात् अश्व का अर्थ अग्नि भी होता है।

नोट –बाज माने अन्न, इति वेदांग नैघंटु २ । ७ ।

और वेदांग नैघंटु अध्याय ३ खंड १७ में मेघ का अर्थ यज्ञ लिखा है।

उणादिकोष पाद २ सूत्र ६७ की व्याख्या में लिखा है कि

गच्छति यो यत्र यया वा स गौः । पशुरिन्द्रियं सुखं किरणोवज्रं चन्द्रमा भूमिर्वाणी जलं वा ।

अर्थात् इन्द्रिय, सुख किरणादि गौ के अर्थ होते हैं ।

वेदांग नैघंटु अध्याय १ खंड १४ में नर का अर्थ अश्व होता है और अश्व का अर्थ अग्नि होता है ।

अब गोमेध अश्वमेध नरमेधादि शब्दों के यही अर्थ निकले कि अन्न जल इन्द्रियें पृथिवी आदि को पवित्र रखना और सूर्य की किरणों से उपयोग लेना गोमेध है। घी तथा सुगंधित वस्तुओं

का अग्नि में हवन करना अश्वमेध और नरमेध है।

१ नोट—तर्पण करना पितृ यज्ञ है, हवन करना देव यज्ञ है, पढ़ना ब्रह्म यज्ञ है, इति मनुस्मृति अध्याय ३ श्लोक ७० और कात्यायनस्मृति खंड १३ श्लोक ३। गोमेध अर्थात् यज्ञ में गौ मारने का खंडन देखिये महाभारत शांतिपर्व मोक्षधर्म अध्याय ९२ श्लोक १ से ३ तक।

२ नोट—वेदों में मांस भक्षणादि अखाद्य कुवस्तुयों का जो नाम निकलता है, इसका कारण यह है कि वाममार्गी पाखंडियों ने वेद मार्ग को प्रलीन कर दिया "वेदमार्ग प्रलीनंच पाखण्डाढ्यं ततोजने ३९ इति ब्रह्मपुराण अध्याय १२२" पृष्ठ ९२ श्लोक १७ और पृष्ठ ९३ श्लोक १८ और नोट देखो। विशेष जानना हो तो "हिंसातर्कावली" प्रश्न २६ का नोट देखो।

वेद धर्म मुक्ति नहीं दे सकता यथाः—

संदेहो वर्तते राजन्ननिवर्तति मे क्वचित्।
भवता कथितं यत्तच्छृण्वतो मे नराधिप ४८। ऽ

---

ऽ स्वर्ग की प्राप्ति अनित्य है, इसे लघु और अग्यानी लोग चाहते हैं।

वेद धर्मेषु हिंसास्यादधर्म बहुलाहिंसा ।
कथं मुक्ति प्रदो धर्मो वेदोक्तोभवत् भूपते ४९ ।
प्रत्यक्षेण त्वनाचारः सोमपानं नराधिप ।
पशूनां हिंसनं तद्वद्भक्षणं चामिषस्य च ५० ।
सौत्रामणौ तथा प्रोक्तः प्रत्यक्षेण सुरा ग्रहः ।
द्यूतक्रीड़ा तथा प्रोक्ता व्रतानि विविधानि च ५१ ।

इति देवीभागवत स्कंध १ अध्याय १८ ।

सकाम कर्म यज्ञ अग्निहोत्रादि करनेवाले नरकको जातेहैं यथा :-

असुर्या नाम ते लोका ऽ अन्धेन तमसा वृता ÷ ।
ताँस्तेप्रेत्यापि गच्छन्ति येके चात्महनो जना ÷ ३।
अन्धन्तम ऽ प्रविशन्ति ये विद्यामुपासते ।
ततो भूय ऽ इवते तमो य ऽ उविद्यायाः रता ÷ १२।

इति यजुर्वेद अध्याय ४० ।

नोट यही १२ वीं श्रुति बृहदारण्यकोपनिषद् अध्याय ४ ब्राह्मण ४ मंत्र १० में है ।

जो सकाम कर्म के करने वाले हैं वे मूर्ख स्वर्ग भोग कर फिर मनुष्य लोक को पाकर पशु योनि नरकादि ! हीन लोक को प्राप्त होते हैं यथाः—

इष्टापूर्तं मन्यमाना वरिष्ठं नान्यच्छ्रेयो वेदयन्ते प्रमूढाः ।
नाकस्य पृष्ठे ते सुकृतेनु भूत्वेमं लोकं हीनतरञ्चा विशन्ति १० ।

इति मुण्डकोपनिषद् मुंडक १ खंड २ ।

स्नान दान यजनादिकाः क्रियामोचनावधि वृथैवतिष्ठते ७४ ।
सलिले सैन्धवं यद्वत्साम्यं भवति योगतः ।
तथात्म मनसोरैक्यं समाधिरिति कथ्यते ७५ ।

इति बाराहोपनिषद् अध्याय २ ।

अज्ञानान्ध तमोरूपं कर्म धर्मादि लक्षणम् १२ ।

इति बाराहोपनिषद् अध्याय २ ।

सकाम कर्म करने वाले जो संसार को चाहते हैं सो यह संसार असार है जीव इसमें सुखकी आशा न करै एक हरि का ही स्मरण सार है यथाः—

असार भूते संसारे सारमेकं विनिर्दिशेत् ।
असारा शेष लोकस्य सारमाराधनं हरे १ ।×

इति गरुड़पुराण पूर्वखंड अध्याय २३३ ।

नोट—कलियुग में हरि के नाम सिवाय जीवों के तरने का अन्य उपाय नहीं है—देखो पृष्ठ २९ श्लोक ८६ की टिप्पणी ।

प्रवल इन्द्रियों के तंत्र होकर जीव जानते हुए भी पुनः आत्म ज्ञान होते हुए कर्मका कर्ता स्वयं वन जाता है, वह आत्मा जानते हुए भी विमूढ़ हो जाती है यथाः—

---

×अन्यान देवों के उपासक होने पर तथा उन का मंत्र (दीक्षा) लेने पर हरि मंत्र ले सकते हैं यथाः—

अवैष्णवोपदिष्टंचेत् पूर्वं मन्त्रं परित्यजेत् ।
पुनश्च विधिनासम्यगवैष्णवाद्ग्राह्यन्मनुम् ।

इति रामसन्त्रपरमवैदिकान्तरगत पद्मपुराण उत्तरखंड अध्याय २२६ का वचन । दुर्लभा वैष्णवी दीक्षा ४० इति नारदीय पुराण उत्तरभाग अध्याय ३३ ।

प्रकृतेः क्रियमाणानि गुणैः कर्माणि सर्वशः ।
अहङ्कार विमूढात्मा कर्ताहमिति मन्यते २७ ।

इति गीता अध्याय ३ ।

नोट—महाभारत के भीष्मपर्व में २३ अध्याय से ४१ तक को गीता कहते हैं ।

जिस कर्म का फल थोड़ा है उसे दूर से त्याग दे यथाः—

इहामुत्र फलं लब्ध्वा सुखं भुक्त्वा पुनः पतेत् ।
तस्मादनित्यमखिलं दूरतः परिवर्जयेत् २२ ।

इति आदिपुराण अध्याय ८ ।

नोट—जो कर्म विधिपूर्वक नहीं किया जाता तो उससे स्वर्ग नष्ट होता है-देखो मुंडकोपनिषद् मुंडक १ खंड २ श्रुति ३ ।

गृहस्थ गुरु नहीं तारसक्ता क्योंकि वह आप ही विडंवना में पड़ा है तव दूसरे को क्या छुड़ायगा यथाः—

रोगं ग्रस्तो यथा वैद्यः परं रोग चिकित्सकः ।
तथा गुरुर्मुमुक्षोर्मे गृहस्थोऽयं विडंवना ४४ ।

इति देवीभागवत स्कन्ध १ अध्याय १५ ।

कलियुग में धर्म के जानने वाले भी अधर्म करते हैं यथाः—

महांतो ऽपि च धर्मज्ञा अधर्मं कुर्वते नृप ५३ ।×

इति देवीभागवत स्कंध ६ अध्याय ११ ।

और कलियुग में पंडित पाखण्डी होते हैं यथाः—

पंडिताः सोदरार्थं वै पाखंडानि पृथक् पृथक् ।
प्रवर्तयंति कलिना प्रेरिता मंद चेतसः ४३ ।

इति देवीभागवत स्कन्ध १ अध्याय ८ ।

अर्थ कामौ प्रशस्तौ द्वौ सर्वेषां संमतौ प्रियौ ।
धर्माधर्मेति वाग्वादो दंभो ऽयं महतामपि १० ।

इति देवीभागवत स्कन्ध ६ अध्याय ७ ।

नोट—अविद्या के मध्य विषे वर्तते हुये मूढ़जन अपने को धीर पण्डित मानने वाले अनेक कुटिल भेष को धारण करते हुए

---

× माखी काक उलूक बक दादुर से भये लोग ।
भले ते शुक पिक मोर से कोउ न प्रेम पथ योग १ ।
हृदय कपट वर वेष धर बचन कहैं गढ़ छोल ।
अब के लोग मयूर ज्यों क्यों मिलिये मन खोल २ ।
भले बुरे से लगत हैं बुरे भले से लोग ।
"नागर" नहिं चीन्हे परैं मेरे मन यह सोग ३ ।

भ्रमते रहते हैं—जैसे अन्धा पुरुष अन्धा करके ही लेचला हुआ भ्रमता है वैसे, देखो कठवल्लीउपनिषद् अध्याय १ वल्ली २ श्रुति ५। जो बुध होगा वह भोगोंमें कभी नहीं रमेगा (गीता ५।२२-२३)

शैवमत तामसी मार्ग है यथाः—

रुद्र उवाच—

कलौ मत्कृत मार्गेण बहुरूपेण तामसैः २५।

इति वाराह पुराण अध्याय ७०।

और शिव आप ही प्रेत रूप श्मशान में रहते हैं यथाः—

श्मशान वासिनो नित्यं प्रेत रूपाय वै नमः ७९।

इति ब्रह्माण्डपुराण पूर्वभाग अनुषंगपाद अध्याय २७।

शंकरजी तपोधन दाता वेदों के पारग होते हुए भी म्लेच्छ सरीखे रहते हैं अस्थि ( हड्डी ) भस्म को धारण किये हैं इसी से इनको म्लेच्छ (भूतादि) अच्छे लगते हैं यथाः—

तपोधनं प्रति दान्तं म्लेच्छ वद्वेद पारगम्।

तस्मात् म्लेच्छ प्रियो भूयात् शंकरश्चास्थि भस्मधृक्।

इति शब्दकल्पद्रुम शङ्कर शब्दान्तरगत कालिकापुराण अध्याय ८३ का वचन।

विष्णु ब्रह्मा से कहते हैं कि तुममें राजसी हम में सात्वकी और शिव में तामसी शक्ति है—अभिप्राय यह है कि शिव तामसी हैं यथाः—

जगत् सृजनते शक्तिस्त्वयि तिष्ठति राजसी।
सात्त्वकी मयि रुद्रे च तामसी परिकीर्तिता: ६७।
इति देवीभागवत स्कंध १ अध्याय ४।

राजसो ब्रह्मा सात्त्विको विष्णुस्तामसो रुद्र इति
येते त्रयोगुण युक्ता, इति योगचूड़ामण्युपनिषत् श्रुति ७२।

नोट—पद्मोत्तरखंड अध्याय १२२ श्लोक ८० भी देखो।

विष्णु को छोड़ अन्य देवता के पूजने वाले पाखण्डी होते हैं यथा :—

ये अर्चयन्ति सुरांनन्यां स्त्वां विना पुरुषोत्तम।
तेपाखंडत्वमापन्ना: सर्वलोकगर्हिता: ५८।
इति पद्मोत्तरखण्ड अध्याय २५५।

शैव शाक्त पाखण्डी होते हैं यथा:—
पाखण्ड शैव शाक्तादि संगा्चालोकनादिकम्।
स्वतो ब्रह्म शिवादिनां यद्धानामर्चनादिकम् ९२।
इति नारदपंचरात्र भरद्वाजसंहिता अध्याय १।

शिव के बनाये ग्रन्थ तामसी हैं इन्हें कभी न मानै यथाः—

तथा रुद्रेण कथितं मोहनं क्षुद्रकामदम् ।
तन्त्रं बहु विरुद्धञ्च तामसं परिवर्जयेत् २३ ।

इति नारदपंचरात्र भरद्वाजसंहिता अध्याय ४ ।

शिव काली गणेश कूष्मांड़ भैरव भूतादि तामसी होते हैं यथाः—

रुद्रः काली गणेशश्च कूष्माण्डा† भैरवादयः‡ ।
मद्य मांसाशिनश्चान्ये तामसाः परिकीर्तिताः २६८ ।

इति वृद्ध हारीत स्मृति अध्याय ११ ।

नोट—जब शिव तामसी हैं तो दुर्गा उनकी शक्ति ( बल ) है वह तामसी होनाही चाहिये। देवीभागवत स्कंध १ अध्याय २ श्लोक २० में लिखा है कि महालक्ष्मी सात्विकी सरस्वती राजसी और काली तामसी है। अध्याय ८ श्लोक ३५-३६ में लिखा है कि विष्णुकी शक्ति सात्वकी, ब्रह्मा की शक्ति राजसी और शिव की शक्ति तामसी है ।

---

† शिव गण विशेष । ‡ शिव गण विशेष ।

ब्रह्मराक्षस वेताल भूत भैरवादि गणों की पूजा का निषेध है यथा:—

ब्रह्मराक्षस वेताल यक्ष भूतार्चनं नृणाम् ।
कुम्भीपाकमहाघोरं नरकं यान्ति साधनम् ९६ ।
कोटिजन्म कृतं पुण्यं यज्ञदान क्रियादिकम् ।
सद्यः सर्वलयं यांति यक्ष भूतादि पूजनात् ९७ ।
स्त्रियो वा पुरुषो वापि यक्ष भूतादिकार्चनात् ।
कल्पकोटि सहस्राणि कल्प कोटि शतानिच ९८ ।
क्रिमिर्भूत्वाथ विष्ठायां पितृभिः सह मज्जति ९९ ।
ब्रह्मराक्षस भूताश्च कूष्मांड गण भैरवाः ।
नार्च्चनीयाः सदा देवि स्वर्गलोकमभीप्सुभिः ११७ ।

इति पद्मोत्तरखण्ड अध्याय २५३ ।

नोट— शैवधर्म निषेध विशेष रूप में जानना हो तो हिंसा-तर्कावलीग्रन्थ देखो । प्रेतान्भूतगणांश्चान्येयजन्तेतामसाजनाः । इति गीता १७ । ४ ।

शिव निर्माल्य निषेध यथा:—

महादेव का भोग लगा ( नैवेद्य ) खानेवाला नरक को जाता है यथा:-

अग्राह्यं शिव नैवेद्यं पत्रं पुष्पं फलंजलम् १९ ।

इति शिवपुराण विद्येश्वरसंहिता अध्याय २२ ।

सकृदेव हि योऽश्नाति ब्राह्मणो ज्ञान दुर्बलः ।
निर्माल्यं शंकरादिनां स चांडालो भवेद्‌ध्रुवम् ९९ ।
कल्प कोटि सहस्राणि पच्यते नरकाग्निना ।
निर्माल्यं भो द्विज श्रेष्ठ रुद्रादीनां दिवौकसाम १०० ।

इति पद्मोत्तरखण्ड अध्याय २५५ ।

द्रव्यमन्नं फलंतोयं शिवस्थं न स्पृशेत्कचित् ।
निर्माल्यं नैव लङ्घेत कूपं सर्वं विनिःक्षिपेत् ।

इति स्वधर्मामृतसिंधु तरंग १७ पृष्ठ २४१ ।

नोट—शिव निर्माल्य के विषय में ब्रह्मवैवर्त्तपुराण प्रकृति खण्ड अध्याय ३० श्लोक १६८ और शिवसंहिता भव्योत्तरखण्ड उमा महेश्वर संवाद श्रीरामार्चामाहात्म्य विमदोपाख्यान अध्याय ६ देखो ।

देवी को भोग लगाके खाने का निषेध है यथाः—

नोच्छिष्टं चण्डिकान्नं च सामिषं वृषला हृतम् ४९ ।

इति भागवत स्कंध ६ अध्याय १८ ।

अर्थ—चंडिका ( देवी ) का जूठा अन्न न खाय, मांस खाने वाले शूद्र का लाया न खाय ४९। ×

चक्राङ्कित भगवद्भक्त अन्य देवता देवी को नमस्कार न करै यथाः—

---

× पाराशरस्मृति अध्याय ११ श्लोक १५, पद्मपुराण ब्रह्मखण्ड अध्याय १९ श्लोक ११ से १३ तक और पद्मपुराण उत्तरखण्ड अध्याय ६४ श्लोक ६७ देखो। भगवत के उच्छिष्ट के सिवाय अन्य जीवों का उच्छिष्ट पाना तामसी है ( उच्छिष्टमपिचामेध्यं भोजनं तामसं प्रियम् गीता१७। १० ) मनुस्मृति अध्याय २ श्लोक ५६ भी देखो। विष्णु को छोड़ ब्रह्मा शिवादि देवता जीव हैं, देवी माया है। महर्षि कपिलदेव प्रणीत " कापिलसूत्र " में लिखा है कि " पुरुषः ४ " अर्थात पुरुष ( ब्रह्म ) एक है। या देवी सर्व भूतेषु विष्णु मायेति शब्दिता। नमस्तस्यैनमस्तस्यै नमस्तस्यै नमो नमः १२ इति मार्कण्डेय पुराण अध्याय ८२। शक्ति चिद्धान्महामाया तस्यांशाच्छारदादयः। तस्याएव समुद्भूतो विश्वो माया प्रतिष्ठितः २१। इति पंचसर्गीय महारामायण सर्ग १।

नान्यं देवं नमस्कुर्यान्नान्यं देवं निरीक्षयेत् ।
चक्राङ्कितः सदा तिष्ठेन्मद्भक्तः पांडु नन्दन ।

❀ इति स्वधर्मामृतसिंधु तरंग १७ ।

तामसी नरक को जाते हैं और जब संसार में पैदा होते हैं तो त्रियक् योनियों में जाते हैं यथाः—

तथा प्रलीनस्तमसि मूढ़ योनिषु जायते १५ ।
ऊर्ध्वं गच्छन्ति सत्वस्था मध्ये तिष्ठति राजसा ।
जघन्य गुण वृत्तिस्था अधो गच्छन्ति तामसाः १८ ।

इति गीता अध्याय १४ ।

तामसा निरय यांति ।

इति ब्रह्मपुराण अध्याय १२३ श्लोक ४६ ।

तिर्यक्त्वं तामसा नित्यं ४० ।

इति मनुस्मृति अध्याय १२ ।

नोट—कूर्मपुराण पूर्वार्द्ध अध्याय २ श्लोक ५६—५७ महाभारत आश्वमेधिक पर्व अध्याय ३९ श्लोक १० में भी ऐसा ही है

---

❀ स्वधर्मामृत सिंधु के मिलने का पता—विद्वद्वर श्रीमान् महान्त, पं० श्री ब्रजभूषण शरण देवजू, मु० पो० ऊखड़ा, जिला बर्दवान ( बङ्गाल )।

१८। विस्तारपूर्वक तामसगुण, राजसगुण, सात्विकगुण के स्वरूप को जानना हो तो मनुस्मृति अध्याय १२ श्लोक ३९ से श्लोक ५१ तक देखो। याज्ञवल्क्यस्मृति अध्याय ३ श्लोक १३९ में लिखा है कि तमोगुणी वृत्ति वाले मनुष्य पशु-पक्षी आदि तिर्यक् योनियों में उत्पन्न होते हैं।

जब शिव तामसी हैं तो उनके भक्त भी तामसी होना चाहिए और शिव को भी तामसी फल देना चाहिये (गीता १४। १६-१७) और शिव भक्तों का भोजन भी परलोक में तामसी होना चाहिये। शिव के भक्त मरने के बाद राक्षस वेताल भूतादि बन कर शिव के गण होते हैं, गण और प्रमथ संज्ञा भूत आदिकों की है और इन्हीं के शिव स्वामी हैं और इन्हीं को तामसी फल देते हैं यथाः—

यः सर्व रक्षसां नाथस्तामसानां फल प्रदा २५।
वैताल गण भूतानां स्वामी भोग फल प्रदः २६।

इति कूर्मपुराण उत्तरार्द्ध अध्याय ६।

नोट—शिव का भोग लगाया अन्न मिठाई मेवा फल फूल जलादि ग्रहण न करै क्योंकि इसका शास्त्रों में निषेध है, देखो मेरा बनाया "निर्माल्यबोध" और सब प्रकार से शैव धर्म निषेध जानना हो तो मेरा बनाया हिंसातर्कावली ग्रन्थ देखो।

ब्राह्मण से ! चांडाल भी विष्णुभक्त श्रेष्ठ है यथाः—

चांडालोपि मुनि श्रेष्ठ विष्णु भक्तो द्विजाधिकः ।
विष्णु भक्ति विहीनश्च द्विजोपि स्वपचाधमः ४१ ।

इति नारदीयपुराण पूर्वखण्ड अध्याय ३४ ।

ब्राह्मणाः क्षत्रिया वैश्याः शूद्राश्चान्येन्त्यजास्तथा ।
हरिभक्तिंप्रपन्नाये ते कृतार्था न संशयः २ ।
हरेर्भक्तो विप्रो ऽ पि विज्ञेयः श्वपचाधिकः ।
हरि भक्तः श्वपाको ऽ पि विज्ञो यो ब्राह्मणाधिकः ३।
स कथं ब्राह्मणो यस्तु हरि-भक्ति विवर्जितः ।
स कथं श्वपचो यस्तु भगवद्भक्ति मानसः ४ ।
अव्याजेन यदा विष्णुः श्वपाके नापि पूज्यते ।
तदा पश्येत्तमप्येवं चतुर्वेद द्विजाधिकम् ५ ।

इति पद्मपुराण क्रियायोगसारखंड अध्याय १६ ।

त्यक्त्वा वैकुंठनाथं तमन्यमार्गे कथं रमेत् ।
भक्ति हीनैश्च चतुर्वेदः पठितैः किं प्रयोजनम् ९८ ।
स्वपचो भक्ति युक्तस्तु त्रिदशैरपि पूज्यते ।
स्वकरे कंकणं बद्धा दर्पणैः किं प्रयोजनम् ९९ ।

इति पद्मोत्तरखंड अध्याय १३२ ।

श्वपाको ऽपि मद्भक्तः सम्यक् श्रद्धा समन्वितः ।
प्राप्नोतिभिमतां सिद्धिमन्येषामत्र का कथा १८८ ।

इति ब्रह्मपुराण अध्याय ६९ ।

नोट—गीता ९ । ३२ देखो ।

विप्राद्द्विषड्गुणयुतादरविन्दनाभपादारविन्द विमुखा-च्छ्वपचं वरिष्ठम् । मन्ये तदर्पित मनो वचने हितार्थ प्राणं पुनाति स कुलं न तु भूरिमानः १० ।

इति भागवत स्कंध ७ अध्याय ९ ।

नोट–और गीता ९ । ३२भी देखो । वृद्धहारीत स्मृति अध्याय २ श्लोक २१ में लिखा है कि अवैष्णव ब्राह्मण को श्वपाक और अधर्मी जानो वह मरने के बाद रौरव नरक को जाता है । शब्द कल्पद्रुम ब्राह्मण शब्द के अन्तर गत लिखा है कि जो द्विज विष्णु मंत्र और एकादशी व्रत से रहित है वह जैसे बिना विष का सर्प ऐसे जानो ।

विष्णु भक्ति से किरात हूण ओप पुलिंद पुलकस आभीर कंक यवन खसादि और भी पापी शुद्ध हो जाते हैं इति भागवत स्कंध २ अध्याय ४ श्लोक १८ ।

विरक्त ( वैरागी ) धर्म यथाः—

न तस्य जन्म कर्माभ्यां न वर्णाश्रम जातिभिः ।
सज्जते ऽ स्मिन्नहंभावो देहेवै स हरेः प्रियः ५१ ।

इति भागवत स्कंध ११ अध्याय २ ।

ज्ञान निष्ठो विरक्तो वा मद्भक्तो वा ऽ न पेक्षकः ।
स लिङ्गानाश्रमांस्त्यक्त्वा चरेदविधि गोचरः २८ ।
वदेदुन्मत्त वद्विद्वान्गोचर्यां नैगमश्चरेत् ।
बुधो बालकवत क्रीड़ेत कुशलो जडवच्चरेत् २९ ।
वेदवाद रतो न स्यान्न पाखण्डी न हेतुकः ।
शुष्क वाद विवादेन किंचित्पक्षं समाश्रयेत् ३० ।

इति भागवत स्कंध ११ अध्याय १८ ।

वर्जितास्ते ऽ पि सद्धर्मै राम रंगैर्न रंगिताः ८२ ।

इति पञ्चसर्गीय महारामायण सर्ग १ ।

नोट—महाभारत आश्वमेधिकपर्व अध्याय १९ श्लोक ८ से १३ तक भी देखो । विरक्तों को यह अध्याय संपूर्ण देखना चाहिये ।

शान्तस्समान मनसा च सुशीलयुक्तः तोष क्षमा गुण दया ऋजु बुद्धि युक्तः। विज्ञान ज्ञान निरतः परमार्थ वेत्तानिर्धामको ऽभय मनाः स च राम भक्तः ९। इति पञ्चसर्गीय महारामायण सर्ग २। "विष्णोर्नाम सहस्राणां पठनाल्लभते फलम्। तत्फलं लभते मर्त्यो रामनामस्मरणादपि ९०। इति पद्मपुराण सप्त क्रियायोगसार खण्ड अध्याय १५"।

विरक्तस्या ऽऽत्मरक्तस्य सुखमेकान्त सेवनम्।
आत्मानुचिंतनं चैव वेदान्तस्य च चिंतनम् ४५।

इति देवीभागवत स्कंध १७।

मर्त्यो यदा त्यक्त समस्त कर्मा निवेदितात्मा विचिर्षितोये।
तदामृतत्वं प्रतिपद्यमानोमयात्म भूयाय च कल्पते वै ३४।

इति भागवतस्कंध ११ अध्याय २९।

सर्वत्रास्स्खलिता देशः सप्त दीपैक दंड धृत्।
अन्यत्र ब्राह्मण कुलादन्यात्राच्युत गोत्रतः १२।

इति भागवतस्कंध ४ अध्याय २१।

किं वा भागवताधर्म न प्रायेणानिरूपिताः।
प्रियाः परमहंसानां तएवह्यच्युतप्रियाः ३२।

इति भागवत स्कंध १ अध्याय ४।

त्रैगुण्य विषया वेदा निस्त्रैगुण्यो भवार्जुन ४५ । अध्याय २।
सर्व धर्मान्परित्यज्य मामेकं शरणं व्रज ६६ । अध्याय १८ ।

इति गीता ।

नोट-प्रवृत्तिलक्षणोधर्मः ५१ । इति महाभारतअनुशासन पर्व अध्याय ११५।

सर्व कर्म परित्यागी नित्य तृप्तो निराश्रयः ।
पुण्येन न पापेन नेतरेण च लिप्यते ९७ ।

इति अन्नपूर्णोपनिषद् अध्याय ५ ।

अज्ञानान्ध तमोरूपं कर्म धर्मादि लक्षणम् १२ ।
स्वयं प्रकाशमात्मानं नैव मां स्प्रष्टु मर्हति ।
सर्व साक्षिणमात्मानं वर्णाश्रम विवर्जितम् १३ ।

इति वाराहोपनिषद् अध्याय २ ।

मृत्या मोहमयी माता जातो बोध मयः सुतः ।
सूतकं द्वय संप्राप्तौ कथं संध्यामुपास्महे १३ ।
हृदाकाशे चिदादित्यः सदा भासति भासति ।
नास्तमेति न चोदेति कथं संध्यामुपास्महे १४ ।

इति मैत्रेय्युपनिषद् अध्याय २ ।

निरोधस्तु लोक वेद व्यापार न्यासः ८।
तस्मात् सैव ग्राह्या मुमुक्षुभिः ३३।
नास्ति तेषु जाति विद्या रूप कुल धर्म क्रियादिभेदः ७२।
इति नारदभक्तिसूत्र।

जिमि हरिभगति पाइ नर तजहिं आश्रमी चारि १७।
कलिहिं पाइ जिमि धर्म पराहीं १६।
इति मानसरामायण किष्किंधाकांड। ❀
त्यागहि कर्म सुभासुभदायक, भजहिं मोहिंसुर मुनि नायक४१
कर्म कि होहि सुरूपहिं चीन्हे
अघ कि रहइ हरि चरित बखाने ११२।
इति मानसरामायण उत्तरकांड।
नाना जनम करम पुनि नाना, किये जोग जप मखतपदाना९६
इति मानसरामायण उत्तरकांड।
नर बिबिध कर्म अधर्म बहु मत सोक मद सब त्यागहू।
बिस्वास करि कह दास तुलसी राम पदअनुरागहू ३९
इति मानस रामायण आरण्यकांड।

---

❀ तुलसीकृत रामायण को ही रामचरितमानस या मानसरामायण कहते हैं।

तज्यो पिता प्रह्लाद विभीषण बन्धु भरत महतारी,

बलि गुरु तज्यो कंत ब्रजबनतनि भये मुद मङ्गलकारी १७४।

इति विनयपत्रिका ।

कवन जोनि जनमेउँ जहँ नाहीं, मैं खगेस भ्रम भ्रम जगमाहीं ।

देखेऊँ सब कर करम गुसाईं, सुखी न भयेउँ अबहिं की नाईं९६।

इति मानसरामायण उत्तरकांड ।

अश्वत्थ सदृशं नित्यं जन्म मृत्यु जरायुतम् ।

वैराग्य बुद्धिः सततमात्म दोष विपेक्षकः ८ ।

इति महाभारत आश्वमेधिकपर्व अध्याय १९।

नोट—वैराग्य का स्वरूप देखो गीता १८ । ५२।

एषागतिर्विक्ता नाम्नेषधर्मः सनातनः ३८ ।

इति महाभारत आश्वमेधिकपर्व अध्याय ५१।

नोट—

दोहा— अहमद अग जग दिशि विदिशि, ग्राम धाम बन भौन ।

प्रेम तो खोजत फिरत है बिन शिर को धड़ कौन १ ।

अहमद अतिशय कठिन है, प्रेम करन जगदीश ।

जो कीजै तो दीजिये तन मन लज्जा शीश २ ।

कहा करब वैकुण्ठ लै कल्प वृक्ष की छाँह ।

अहमद ढाक सुहावनो जो प्रीतम गल बाँह ३।
नारायण अतिशय कठिन प्रीतम पुर को बाट।
या मारग सो पग धरै प्रथम शीस दे काट ४।
चढ़के मोम तुरङ्ग पर चलिबो पावक माहिं।
प्रेम पन्थ ऐसो कठिन सब सों निबहत नाहिं ५।
तन सुख चाहैं शीस धड़ मन निज करमें लाग।
"नागर" वे संसार में नहीं प्रेम के जोग ६।
टके सेर नहिं बिकत है प्रेम बजार बजार।
"नागर" रतन अमोल यह लेत शीस को भार ७। मूल्य
तन रहीम है कर्म वश मन राखो वहि ओर।
जल में उलटी नाव ज्यों खैंचत गुनके जोर ८।
पापों से घिरणा करै नहिं पापी से सोय।
"नागर" तौ फिर अस बनै कबहुं बनी न होय ९।
रोगों से घिरणा करै नहिं रोगी से सोय।
"नागर" तुव कल्याण जग जीव दया से होय १०।
राक्षस धर्म यथाः—

पर दारावमर्शित्वं पारक्यार्थे च लोलपाः।
स्वाध्यायस्त्र्यंबके+ भक्तिर्धर्मोयं राक्षसःस्मृतः २६।

इति वामनपुराण अध्याय ११।

---

+ हरः स्मर हरो भर्गस्त्र्यम्बकस्त्रिपुरान्तकः ३५। इत्यमरः।

यक्ष रक्षः पिशाचान्नं मद्यं मांसं सुरासवम् ।
तद्ब्राह्मणेन नातव्यं देवानामश्नता हवि ९६ ।

इति मनुस्मृति अध्याय ११ ।

स्वहा स्वधा ऽ मृत भुजो देवाः सत्यार्जव प्रियाः ।
क्रव्यादान राक्षान्विद्धि जिह्मानृत परायणान् २७ ।

इति महाभारत अनुशासनपर्व अध्याय ११५ । ×

आसुर पात्र ( वर्तन ) जो कि श्राद्ध में निषेध हैं यथाः—

आसुरेण तु पात्रेण यस्तु दद्यात्तिलोदकम् ।
पितरस्तस्य नाश्नन्ति दशवर्षाणि पञ्च च ९ ।

---

× महाभारत पांचवां वेद हैं यथाः—

भरतः पंचमोवेदः सुपुत्रः सप्तमोरसः १० ।

इति समयोचित पद्यमालिका जकार ।

सपादलक्षं च तथा भारतं मुनिना कृतम् ।
इतिहास इति प्रोक्तं पंचमं वेद संमतम् २६ ।

इति देवीभागवत स्कंध १ अध्याय २ ।

भागवत स्कंध १ अध्याय ४ श्लोक २० भी देखो ।

इतिहास पुराणादि परमात्मा की स्वास से निकले देखो २४ पृष्ठ की टिप्पणी ।

कुलालचक्र निष्पन्नमासुरं मृन्मयं स्मृतम् ।
तदेवहस्त घटितं स्थाल्यादि दैविकं भवेत् १० ।

इति कात्यायनस्मृति खण्ड १७ ।

अर्थ-जो मनुष्य आसुरपात्र से तिलोदक देता है उसके घर १५ वर्ष तक पितर लोग नहीं खाते ९ । कुम्हार के चाक से बने हुए मिट्टी के पात्र को आसुरपात्र और हाथ से बने हुये थाली आदि मिट्टी के पात्र को देवतायों के पात्र कहते हैं १० ।

नोट-बौधायनस्मृति प्रश्न २ अध्याय ८ श्लोक २४ में लिखा है कि गेरुआ वस्त्र धारण करके जप होम तथा प्रतिग्रह करने से और हव्य तथा कव्य की हवि देने से वे देवताओं को प्राप्त नहीं होतीं हैं । वृहद्विष्णुस्मृति अध्याय ७९ श्लोक १ में लिखा है कि रात के लाये हुए जल से श्राद्ध नहीं करै ।

श्राद्ध यज्ञ नाश यथाः—

वस्त्राभावे क्रियानास्ति यज्ञावेदास्तपांसि च ।
तस्माद्वासांसि देयानि श्राद्धकाले विशेषतः ७२ ।

इति ब्रह्मपुराण अध्याय ११२ ।

पिशाचधर्म यथाः—

अविवेकस्तथा ऽ ज्ञानं शौच हानिरसत्यता ।

×पिशाचानामयं धर्मः सदा चामिष गृध्नुता २७ ।

इति वामनपुराण अध्याय ११ ।

नोट–ऊपर ९६ श्लोक देखो।

निश्चर धर्म यथाः—

जेहिविधि होइ धरम निर्मूला सो सब करहिँ बेद प्रतिकूला ।
बरनि न जाइ अनीति घोर निसाचर‡ जो करहिँ ।
हिंसा पर अति प्रीति तिन्हके पापहिं कवनि मिति १८३।
मानहिँ मातु पिता नहिँ देवा साधुन्ह सन करवावहिँ सेवा।
जिन्हके यह आचरन भवानी ते जानहु निसिचर सब मानी १८४।

इति मानस रामायण बालकाण्ड ।

कहुँ महिष मानुष धेनु खर अज खल निसाचर भच्छहीँ ३ ।

इति मानस रामायण सुन्दरकाण्ड ।

---

×पिशाचः–, पुं, (पिशितंमांसमश्नातीति । पिशित + अश + "कर्म्मण्यण् ।" ३ । २ । १ । इति अण् । ततः "पृषोदरादीनि यथोपदिष्टम् ।" ६ । ३ । १०९ । इति शितभागस्य लोपः अशभागस्य शाचादेशः । )

‡-राक्षस पिशाच निश्चिर निशाचर सबकी एकही संज्ञा है ।

महानिश्चर धर्म यथाः—

करै निशाचर कर्म जो भजपरतीमदमास ।
निश्चिर कुल भूषण सोइ न दूषणपरिहास २२१ ।

इति मानसमयंक लंकाकांड ।

म्लेच्छधर्म यथाः—

नजात्या ब्राह्मणश्चात्र क्षत्रियो वैश्य एवच ।
न शूद्रो न च वै म्लेच्छो भेदिता गुण कर्मभिः ३८ ।
त्यक्त स्वधर्मा चरणा नृघृणाः पर पीडकाः ।
चंडाश्च हिंसका नित्यं म्लेच्छास्तेह्यविवेकिनः ४४ ।

इति शुक्रनीति अध्याय १ ।

अर्थ–इस जगत में जन्म से ब्राह्मण क्षत्री वैश्य शूद्र म्लेच्छ नहीं होते हैं, किंतु गुण और कर्म के भेद से होते हैं ३८ । त्याग दिया है अपने धर्मका आचरण जिन्होंने ऐसे निर्दयी पर को पीड़ा देने हारे अत्यंत क्रोधी और नित्य हिंसक अर्थात् मांस खानेवाले जो अज्ञानी मनुष्य हैं वे म्लेच्छ हैं ४४ ।

दैत्य धर्म यथाः—

मत्स्य मांसापि सु प्रीता मृषा वचन भाषिणः २० ।
नर जातिषु दैत्यानां चिन्हान्येतानि भूतले २३ ।

इति पद्मपुराण सृष्टिखड अध्याय ७६ ।

दैत्या हिंसानुरक्ताश्च ३६ ।

इति ब्रह्मपुराण अध्याय ५३

"गायवधे ते तुरका कहिये उनते वैका छोटा। कहहिं कबीर सुनो हो संतो कलि का ब्राह्मण खोटा ५, शब्द ११ । कहकबीर वे दोनों भूले रामहिं किनहुं न पाया। वे खसिया के गाय कटावैं बादै जन्म गवांया५, शब्द ३०।इति वीजक कबीरदास शब्द प्रकरण"

नास्तिक धर्म यथाः—

हिंसा पराश्चये केचिद्ये च नास्तिक वृत्तयः ।
लोभ मोह समा युक्तास्तेवै निरय गामिनः ४ ।

इति महाभारत आश्वमेधिक पर्व अध्याय ५० ।

पशु धर्म यथाः—

मांस भक्ष्याः सुरापाना मूर्खाश्चाक्षर वर्जिताः ।
पशुभिः पुरुषाकारै भारक्रांतास्ति मेदिनी २१ ।

इति चाड़क्य नीति अध्याय ८ ।

नोटः—"जिव मति मारहु बापुरा सब का एकै प्राण ।
हत्या कबहुँ न छूटि है कोटिन सुने पुराण २०१ ।
जीव घात न कीजिये बहुर लेत वह कान।
तीरथ गये न वाचि हो कोटि हिरा दे दान २०२।

तीरथ गये तु तीन जन चित चञ्चल मन चोर।
एकौ पाप न काटिया लादे दसमन और २०३।
इति कबीरबीजक साखी प्रकरण।"

आत्मतीर्थं महातीर्थमन्यतीर्थं निरर्थकम् ५३।
चित्तमन्तरगतं दुष्टं तीर्थ स्नानैर्न शुध्यति।
शतशो ऽपि जलैर्धौतं सुराभाण्डमिवा शुचि ५४।
इति श्रीजाबालदर्शनोपनिषत् खण्ड ४।

सब का धर्म यथाः—
सर्वे प्रत्यक्ष धर्माणो जित क्रोधा जितेन्द्रियाः।
दमेस्थिताश्च सर्वे ते हिंसा भेद विवर्जताः ८।
इति महाभारत आश्वमेधिक पर्व अध्याय ९२।

चारों वर्णों का धर्म यथाः—
अहिंसा सत्यमस्तेय शौचमिन्द्रिय निग्रहः।
एतं सामासिकं धर्मं चतुर्वर्ण्ये ऽब्रवीन्मनुः ६३।
इति मनुस्मृति अध्याय १०।

तथा—
अहिंसा प्रिय वादित्वमपैशुन्यमकल्पता ६७।
सामासिकमिमं धर्मं चतुर्वर्ण्ये ऽब्रवीन्मनुः ६८।
इति कूर्मपुराण अध्याय २।

अहिंसा सत्यमस्तेयमकाम क्रोध लोभता ।
भूतप्रियेहिते हा च धर्मोयं सार्व वार्णिकः २१ ।

इति भागवत स्कन्ध ११ अध्याय १७ ।

नोट--परेषां प्राण रक्षार्थं वदाम्ये वानृतं वचः ३९४ । इति पद्मपुराण सृष्टि खण्ड अध्याय १८ ।

ब्राह्मण धर्म यथाः—

ब्राह्मणानां सदा भक्ष्यं हविष्यं च निरामिषम् ।
आमिषस्य परित्यागात् सूर्यवत्तेजसा* भवेत् ५४ ।

---

* किञ्चित सूर्यग्रहण और चन्द्रग्रहण का निर्णय ।

ग्रहण में अन्न खाने का निषेध यथाः—

सूर्य ग्रहणेतु नाश्नीयात् पूर्वं यां१ चतुष्टयम् ।
चन्द्रग्रहेतु या यां स्त्रीन् वाल वृद्धातुरैर्विनेति ।

इति माधवीये वृद्ध गौतमोक्तेः ।

नोट—शब्दकल्पद्रुम ग्रहण शब्दान्तरगत में भी ऐसा ही है ।

अहोरात्रं न भोक्तव्यं चन्द्र सूर्य ग्रहो यदा ।
मुक्ति दृष्ट्वातु भोक्तव्यं स्नानं कृत्वा ततः परमू ।

इति विष्णुधर्मोक्ते ।

नित्य नूतं भांडेन कर्तव्यः पाक एव च ।
अथवा पक्ष पर्यंतं ततस्त्याज्यं मनीषिभिः ५५ ।

इति ब्रह्मवैवर्तपुराण श्रीकृष्णजन्मखंड अध्याय ८३ ।

---

ग्रहण में बाल बूढ़े रोगी आदिकोंके अन्न खानेका निर्णय यथाः—

बाल वृद्धातुराणां तु ग्रहयामात् पूर्वमेक यामो निषिद्धः ।

इति कर्कानुसारिणोक्ते ।

ग्रहण में सब वर्णों को सूतक यथाः—

सर्वेषामेव वर्णानां सूतकं राहु दर्शने ।

इति हेमाद्रौ षट्त्रिंशोक्ते ।

ग्रहण में अशुद्ध न होने वाली वस्तुयें यथाः—

आरनालं २ पयस्तक्रं दधिस्नेहाज्य पाचितम् ।
मणिकस्थोदकं चैव न दुष्येद्राहु सूतके ।

इति भर्गवार्चन दीपिकायां ज्योतिर्निबन्ध मेधातिथ्योक्ते ।

तिल और कुश से बस्तुयें अशुद्ध नहीं होतीं यथाः—

अन्नं पक्वमित्याज्य स्नानं च वसनं गृहे ।
वारि तक्रारनालादि तिल दर्भैं ने दुष्यति ।

इति मन्वर्थमुक्तावल्योक्ते ।

परम धरम स्त्रुति विदित अहीँसा १२१।

इति मानसरामायण उत्तरकांड।

---

ग्रहण में अन्न खाने का प्रायश्चित यथाः—

चन्द सूर्य ग्रहे भुक्त्वा प्राजापत्येन ३ शुद्धयति।
अस्मिन्नेव दिने भुक्त्वा त्रिरात्रेणैव शुद्धयतीति।

इति माधवीये कात्यायनोक्ति

सूर्यग्रहण में कुरुक्षेत्र स्नान का महापुण्य यथाः—

गंगा कनखलं पुण्यं प्रयागः पुष्करं तथा।
कुरुक्षेत्रं महापुण्यं राहु ग्रस्ते दिवा करे।

इति देवी पुराणोक्ति

उक्त प्रसङ्ग, इति कमलाकर भट्ट कृत निर्णयसिन्धु परिच्छेद १ ग्रहण निर्णयान्तरगत।

सूर्य ग्रहण और चन्द्र ग्रहण के समय स्नानदानादि कार्यों के लिये सब जल गङ्गा जल के समान होजाते हैं यथाः—

सर्वं गङ्गा समं तोयं राहुग्रस्ते दिवाकरे।
सोमग्रहे तथैवोक्तं स्नानदानादि कर्मसु २७।

इति पाराशरस्मृति अध्याय १२।

नोट—कात्यायनस्मृति खण्ड १० श्लोक १४ में और गोभिलस्मृति प्रपाठक १ श्लोक १५० में भी ऐसा ही है।

१- तीन घण्टे का एक यां ( पहर ) होता है। २ अर्क दवाई वगैरह । ३ प्राजापत्यव्रतके लिये मनुस्मृति अध्याय ११ श्लोक २१२ और याज्ञवल्क्य स्मृति अध्याय ३ श्लोक ३१९ से ३२० तक देखो। वृहत्पाराशरीय स्मृति अध्याय ७ श्लोक ३१२ में लिखा है कि स्त्री रजस्वला होने पर पहिले दिन चाण्डालिनी दूसरे दिनब्रह्म घातिनी और तीसरे दिन धोबिन सदृश रहती है चौथे दिन शुद्ध होती है । ३१३ और ३१४ श्लोक में लिखा है कि त्रिशिरा नाम दैत्य ब्राह्मण को इन्द्र ने मारा उसकी हत्या का फल स्त्रियों को दिया है तब से स्त्रियें रजस्वला होने पर ३ दिन अशुद्ध रहती हैं तबसे इनके छूने देखने और रति करने का विशेष दोष लिखा है। सहबास और साथ पलँग पर लैठने का निषेध, इति मनुस्मृति अध्याय ४ श्लोक ४० । तेज बुधि बल सहबास करने से नाश हो जाता है, इति मनुस्मृति अध्याय ४ श्लोक ४१ और ४२ भी देखो। उसके हाथ का छुवा अन्न न खाय, इति मनुस्मृति अध्याय ४ श्लोक २०८। उसको भोजनकाल में न देखे, इति मनुस्मृति अध्या-

दया सर्वत्र कर्तव्या ब्राह्मणेन विजानता ३९ ।×

इति देवीभागवत स्कंध २ अध्याय ११ ।

हिंसा चैव न कर्तव्या वैध हिंसा तु राजसी ।
ब्राह्मणैः सा न कर्तव्या यतस्ते सात्विकाः मताः ।

इति शब्दकल्पद्रुम हिंसाशब्दान्तरगत श्राद्धविवेक टीका गोविन्दानन्द धृत वृहन्मनु का वचन ।

---

य ३ श्लोक २३९ । उसके छूनेका निषेध, इति वृहत्पाराशरीयस्मृति अध्याय ७ श्लोक ३०९। अङ्गिरास्मृति श्लोक ३८ और आपस्तंब स्मृति अध्याय ७ श्लोक १ से ४ में लिखा है कि रजस्वला स्त्री पहिले दिन चाण्डाली दूसरे दिन ब्रह्मघातिनी तीसरे दिन धोबिन के समान रहती है चौथे दिन में शुद्ध होती है और पाराशरस्मृति अध्याय ७ श्लोक २० और पद्मोत्तरखण्ड अध्याय ७७ श्लोक ५९ में भी ऐसा ही है । उशनस्मृति अध्याय ५ श्लोक ३२ में लिखा है कि रजस्वला स्त्री को न छुये । स्त्री को रजोदर्शन होने पर क्या कर्तव्य है, देखो व्यासस्मृति अध्याय २ श्लोक ३७ से ४० तक ।

---

× हिंसाऽनृत परा लुब्धाः सर्व कर्मोप जीविनः ।
कृष्णाः शौचपरिभ्रष्टास्ते द्विजाः शूद्रतां गताः ५९ ।

इति नारदीयपुराण पूर्वभाग अध्याय ४२ ।

स्त्री को भी हिंसा करने का अधिकार नहीं है यथाः—

प्रमादोन्माद रोषेर्ष्या वञ्चनं चातिमानिताम् ।
पैशुन्य हिंसा विद्वेषमहाहंकार धूर्तताम् ३४ ।
नास्तिक्यं साहसं स्तेयं दम्भान्साध्वी विवर्जयेत् ३५।

इति व्यासस्मृति अध्याय २ ।

नोट—"अधार्मिको नरो यो हि यस्य चाप्यनृतं धनम् ।
हिंसा रताश्च यो नित्यं नेहासौ सुख मेधते १७० ।

इति मनुस्मृति अध्याय ४ ।

श्रुतिस्तु वेदो विज्ञेयो धर्मशास्त्रं तु वै स्मृतिः ।
ते सर्वार्थेष्वमीमांस्ये ताभ्यां धर्मो हि निर्बभौ १० ।

इति मनुस्मृति अध्याय २।

अर्थ—वेद को श्रुति और धर्मशास्त्र को स्मृति कहते हैं ये सब प्रयोजनों में अतर्क हैं अर्थात् इनमें किसी प्रकार का तर्क नहीं करना चाहिये क्योंकि सम्पूर्ण धर्म इन्हीं से प्रकाशित हुये हैं १० ।

तमः शूद्रे रजः क्षत्रे ब्राह्मणे सत्वमुत्तमम् ।
इत्येवं त्रिषु वर्णेषु विवर्त्तन्ते गुणास्त्रयः ११ ।

इति महाभारतअश्वमेधिकपर्व अध्याय ३९ ।"

ब्राह्मण को मछली खाना मना है यथाः—

न भक्षणीयं वराहं मांसं मत्स्याश्च* सर्वशः ।
अभक्ष्या ब्राह्मणैरेते दीक्षितैश्च न संशयः ३६ ।

इति बाराहपुराण अध्याय १२७ ।

"नागर–हम एक प्रश्न मछली खानेवालोंसे करते हैं कि-मछली खानेवाले सुवर के मांस को क्यों नहीं खाते ?

वादी-सुवर का मांस अशुद्ध होता है ।

नागर–क्यों ?

वादी–सुवर बिष्ठा खाता है ।

नागर–तब मछली भी तो विष्ठा खाती है । अलावा इसके और भी गौ, सुवर, कुत्ता, मरे हुए मनुष्य हिन्दू मुसलमानादि मुर्दों का मांस खाती है, अर्थात् जिस जीव का मांस विष्ठा थूक खखार वगैरह उसके सामने आयगा तो वह खाजायगी । इससे सुवर से मछली ज्यादा अशुद्ध हुई । इस प्रत्यक्ष प्रमाण से मछली खानेवाले भंगी (टट्टी साफ करनेवाला) और म्लेच्छ ( मुसलमानादि) से भी ज्यादा नीच हुए, मछली का ही ज्यादा प्रचार होने

---

* मछली मारने के विषय में पाराशरस्मृति अध्याय २ श्लोक ११-१२ देखो ।

से बंगाल और उड़िया आदि देश म्लेच्छ देश कहे जाते हैं. इस प्रमाण से बिहार (मिथिला) देश को भी म्लेच्छ देश कहेंगे, क्यों कि यहां के ब्राह्मण ही मछली मांस खाते हैं। और मांस भी किसी का शुद्ध हुवा है।

बादी–बस इसके सिवाय और तो कोई दोष नहीं है ?

नागर–बड़ाभारी दोष यह है कि सब जीवों के मारने की हत्या लगती है, देखो धर्मशास्त्र मनुस्मृति अध्याय ११ श्लोक ११६ से १४५ तक और पाराशरस्मृति अध्याय ६ श्लोक १ से २१ तक। अब आप ही कहिये कि हत्यारे का साथ कौन करै, जिनको अपना पेट ही भरना है और धर्म से मतलब नहीं है, जिसको यमराज के यहां यमदूतों की मार सहना हो वह कर सकता है। और इसी हत्यारे के कारण कोई लोग इस लोक में और कोई पर लोक में दुखी होते हैं और यही मनुष्यों के बन्धन का हेतु है। और दूसरी बात यह है कि चमडे. मांस हड्डी का ठेका ब्राह्मण, क्षत्री. वैश्य और शूद्रों ने लेलिया तो कसाई और चमार लोग बिचारे क्या रुजगार करैंगे। हां! एक बात अच्छी है कि जब तुमने उनके नरक का स्टांप खरीद लिया तो उन्हें स्वर्ग मिलेगा यही तुम्हारा पुण्य हैं। और पापों का स्टांप पास ही रक्खे हो इसमें क्या पूछना है।"

❀ निर्दयी हिंसक मांस मछली मदिरा खानेवाला वैष्णव नहीं होसकता क्योंकि विष्णु सब प्राणियों में परिपूर्ण हैं (पृष्ठ ९ देखो) प्राणियों को दुख पहुँचानेसे विष्णु की हिंसा होगी और आज तक अपने इष्टकी हिंसा किसीने नहीं की। पुनः "जीवप्राण धारणे" धातु पर भी ध्यान दो। बिना दया धर्म के वैष्णव होना झूठा है बहुरूपिया कैसा वेष बनाये है, वह बंचक है यथाः—

**दयाधर्म परो नित्यं विष्णुधर्मेषु तत्पराः ३।**

इति पद्मोत्तरखण्ड अध्याय १३०।

अर्थ—जब मनुष्य सदैव दयाधर्म में रत रहता है तब विष्णुधर्म में तत्पर होता है ३। विष्णुके पाँच संस्कारों को भी धारण करना पड़ता है, शंख-चक्र की या धनुष-बाण की तप्त छाप१ तुलसी काष्ठ २ ऊर्द्धपुण्ड्र तिलक ३ राम या कृष्ण मन्त्र ४ विष्णुनामान्त दास नाम ( रामदास या कृष्णदास ) ५। इसके अलावा वैष्णवधर्मग्रन्थोंके अनुकूल चलना पड़ता है और वैष्णव धर्म में हिंसा लेशमात्र नहीं है तब विष्णु को मांसादि अशुद्धचीजों का भोग कैसे लग सकता है। और श्रीरामसंस्कार वर्जित को पशु कह सकते हैं (पृष्ठ १०० की टिप्पणी में श्लोक २६)।

---

❀ तच्चित्रंयदि रूपयोवनवती साध्वी भवेत्कामिनी।
तच्चित्रंयदि निर्दया ऽपि पुरुषः पापं न कुर्यात्क्वचित १२२।
इति शुभाषित रत्नाकर मिश्र प्रकरण।

जिनकी बुद्धि पापारक्त हो रही है, धर्म जिन में लेश मात्र भी नहीं है वही कह सक्ते हैं कि भगवत धर्म में जीव हिंसा है और भगवत को मांस मछली समर्पण करना चाहिये। सच्छास्त्रों में तो भगवत धर्म में लिखा है कि प्राणि मात्र में बाहर भीतर ईश्वर को ही देखै और आकाशवत् सब जीवों में ईश्वर परिपूर्ण हैं। वही पण्डित है जो ऊँच नीच प्राणी मात्र को ईश्वर भाव जान कर पूजै और सम दृष्टि देखै। अन्तर्यामी ईश्वर की दृष्टि से सब को प्रणाम करै देखिये।

भगवत धर्म यथाः—

हंत ते कथयिष्यामि मम धर्मान् सुमंगलान्।
यान्छ्रद्धयाचरन्मर्त्यो मृत्युं जयति दुर्जयम् ८।
मामेव सर्व भूतेषु बहिरंतरपावृतम्।
ईक्षेतात्मनि चात्मानं यथा खममलाशयः १२।
इति सर्वाणि भूतानि मद्भावेन महाद्युते।
सभा जयन्मन्यमानो ज्ञानं केवलमाश्रितः १३।
ब्राह्मणे पुल्कसे स्तेने ब्रह्मण्ये ऽर्के स्फुलिंगके।
अक्रूरे क्रूरके चैव समदृक् पंडितो मतः १४।
विसृज्य स्मयमानान्स्वान्दृशं व्रीडां च दैहिकीम्।
प्रणमेद्दंडवद्भू मावाश्वचांडालगोखरम् १६।

अयंहि सर्व कल्पानां सध्रीचीनो मतो मम ।
मद्भावः सर्वभूतेषु मनोवाकाय वृत्तिभिः १९ ।

इति भागवत स्कन्ध ११ अध्याय २९ ।

अर्थ—श्री कृष्णजी उद्धव से कहते हैं कि हे उद्धव मैं सुमंगल अपने धर्म ( ईश्वर धर्म ) तुम से कहता हूँ, जिन धर्मों को श्रद्धा के सहित करने से मनुष्य दुर्जय मृत्यु को जीत लेता है ८। निर्मल चित्तवाला पुरुष सब प्राणियों और अपने में भी बाहर भीतर मुझको ही देखे मैं आकाश की नाईं बाहर भीतर सब में सदा परिपूर्ण हूँ १२। जो इस प्रकार ज्ञान में स्थित हो सब प्राणिमात्र को मेरा ही भाव जान कर पूजै वही पण्डित है १३ । ब्राह्मण नीच जाति चोर विष्णु सूर्य स्फुलिङ्ग (अग्निकण ) सज्जन दुष्ट इन में समदृष्टि से देखने वाला ही पण्डित कहाता है ( गीता ५।१८ )। तात्पर्य यह है कि ब्राह्मण और गौ को ऊँची दृष्टि से देखै, और अन्त्यज जाति को और खस्सी मछली आदि जानवरों को नीची दृष्टि से देखै वह मूर्ख है १४। इस वास्ते ! सब प्राणियों के अन्तर ईश्वर वास करता है ऐसा जान कर हँसी लज्या मान अपमान सब को छोड़ कूकर चाण्डाल गौ गधा आदि सब जीवों को (१७ श्लोक देखो ) भूमि में लोट साष्टाङ्ग प्रणाम करै १६। हे उद्धव ! यह सब पक्षों मे मेरा पक्ष सर्वोत्तम है कि मन बचन कर्म

से सब प्राणियों में मुझे देखै १९। सब प्राणियोंके साथ २ खस्सी (बकरा)मछली हिरनादि पशु पत्ती भी आगये। इस वास्ते मनुष्य किसी भी जीव की हिंसा न करै, न मांस खाय ? नहीं तो वह ईश्वर द्रोही समझा जायगा और उसका लोक परलोक में कल्यान न होगा। उक्त श्लोक १२-१३ साक्षी हैं। और जब स्वर्ग या बैकुंठ जहाँ कि मल की गन्ध नहीं है वहां पर देवता देवी ईश्वर मांस खायंगे तो राक्षसों का क्या भोजन है। मांस मद्य देवतावों का भोजन नहीं है न मनुष्यों का भोजन है किन्तु राक्षसों का भोजन है। देखो मनुस्मृति अध्याय ११ श्लोक ९६ यथा—यक्ष रक्षः पिशाचन्नं मद्यं मांसं सुरासवम्। तद्ब्राह्मणेन नात्तव्यं देवानामश्नताहविः। +और वृद्धहारीतस्मृति अध्याय ९ श्लोक २८६, पद्मोत्तरखण्ड अध्याय २५५ श्लोक १०१, महाभारत अनुशासनपर्व अध्याय ११५ श्लोक २७, यजुर्वेद अध्याय २ मन्त्र १९, सामवेद छन्दआर्चिक अग्नेयपर्व अध्याय १ खण्ड ८ ऋचा ८ भी देखो।

सर्वमात्मनि संपश्येत्सच्चासच्च समाहितः।
सर्वं ह्यात्मानि संपश्यन्नाधर्मे कुरुते मतः ११८।

इति मनुस्मृति अध्याय १२।

---

+ मन्वर्थमुक्तावली टीका में इस श्लोक का ९५ नंबर है कुल्लूकभट्टभी लिखते हैं कि "मांसं च प्रतिषिद्धम्"।

अर्थ—सतासत भाव को जानता हुआ ( ब्राह्मण ) सब जीवों में समान देखै क्यों कि सब जीव समान देखने से रागद्वेष पैदा नहीं होता, राग द्वेष न होने से अधर्म में मन नहीं जाता ११८। जो सब जीवों में आत्माको देखता है वही ब्रह्म को प्राप्त कर सक्ता है अन्यथा नहीं, १२५ श्लोक देखो।

सर्व भूतास्थमात्मानं सर्व भूतानिचात्मनि।
ईक्षत योग युक्तात्मा सर्वत्र सम दर्शनः २९।
यो मां पश्यति सर्वत्र सर्वं च मयि पश्यति।
तस्याहं न प्रणश्यामि स च मे न प्रणश्यति ३०।
सर्वभूतस्थितं यो मां भजत्येकत्वमास्थितः।
सर्वथा वर्तमानो ऽपि स योगी मयि वर्तते ३१।
आत्मौपम्येन सर्वत्र समं पश्यति यो ऽर्जुन।
सुखं वा यदि वा दुःखं स योगी परमो मतः ३२।

इति गीता अध्याय ६।

अर्थ—जिसका मन योग × में स्थिर हो गया है उसकी दृष्टि समान रहती है वह अपने को सब भूतों में तथा सब भूतों को अपने में देखता है २९। जो सब में मुझको और मुझमें सबको

× योगः संनहनोपायध्यानसंगतियुक्तिपुइत्यमरः।

देखता है उसके लिये कभी मैं नष्ट नहीं होता और मेरे लिये कभी वह नष्ट नहीं होता ३०। जो सब प्राणियों में मुझे देखता है और मेरा भजन करता है वह सर्व प्रकार से वर्तता हुआ भी मुझ में ही रहता है ३१। हे अर्जुन ! जो जानता है कि मेरे समान दुख सुख सब को होता है, सबको सम दृष्टि से देखता है, वही श्रेष्ठ है ३२।

आचार हीन वैष्णव नहीं होसक्ते और आचार में खान पान ही लिया गया है, आचार भ्रष्ट असुर होते हैं (गीता १६।७) दैवी संपदा के ग्रहण किये बिना वैष्णव नहीं हो सक्ते (गीता १६।१-३)। हिंसक कठोर होता है और आसुरी संपदा वाला होता है (गीता १६।४) और वैष्णव दयालु होता है। आसुरी संपदा वाला नरक में जाता है और आसुरी योनियों में ( गीता १६।१६-१९) ; जो भगवत को प्राणीमात्रमें नहीं देखते पुनः आचार भ्रष्ट भी हैं, और वैष्णव धर्म में हिंसा और अनाचार की शिक्षा देते हैं उन की बुद्धि विक्षिप्त है याने वो पागल है (गीता ९।१२ )।

सामान्यता तो किसी वैष्णव धर्म ग्रन्थ में विष्णु को मांस मछली का भोग लगाना और पूजा करना नहीं लिखा। किन्तु यज्ञ में भी खीरफल फूलादि से विष्णु का पूजन ब्राह्मणको करना चाहिये ऐसा लिखा मिलता यथाः—

**विष्णुमेवाभि जानन्ति सर्व यज्ञेषु ब्राह्मणाः ।**
**पायसैः सुमनोभिश्चतस्यापि यजनं स्मृतम् १० ।**

इति महाभारत मोक्ष धर्म अध्याय ९२ ।

तथा च—

**हिंसादि रहितं कर्म यत्तदीश्वरं पूजनम् ८ ।**

इति श्रीजाबाल दर्शनोपनिषत् खण्ड २ ।

अपि च—

याने मनुष्य षडक्षर राममन्त्रसे विष्णुभगवानका पूजन करै यथाः—

**षडक्षरेण मंत्रेण हरि पूजन कृन्नरः ९८ ।**

इति पद्मपुराण क्रियायोगसार खण्ड अध्याय १५ ।

शास्त्रोक्त विरुद्ध, वामपथ प्रवर्तक, विद्वद् ! पंडित लूटन (लुट्टी) झा कि जिनका निवास, ग्राम कोइलख, पोष्ट रामपट्टी (लोहट), ज़िला दरभङ्गा, बिहार प्रदेश में है । नम्बर१ की पुस्तक "धर्मनिर्णय पत्र" अर्थात् श्री १००८ विष्णुदेव के निमित्त मत्स्य मांसार्पण करने का व्यवस्था पत्र नाम की अपने भतीजे श्यामा दत्त विद्यार्थी के नाम से सप्रमाण लिखी है, जो कि दुर्गाप्रशाद खत्रीद्वारा लहरी प्रेस काशी में छपी है । इसको खण्डन सरयू दास और शिवनन्दन झा ने किया, इन्हीं दोनों महाशयों के खंडन

को पण्डित जी ने खण्डन किया, जिस पुस्तक का नाम नम्बर २ "धर्मनिर्णय पत्र" अर्थात् मांस के बिना विष्णुदेव की पूजा नहीं उचित है इसका व्यवस्थापत्र नाम की भी श्यामादत्त के नाम से सप्रमाण लिखी है, यह पुस्तक पं० रामनाथ झा मैनेजर के प्रबंध में मैथिल प्रेस मधुबनीमें छपी है। अब इस नंबर२ की पुस्तकका खण्डन समय पाके मैं करूँगा। मैं नहीं जानता कि पण्डित जी ने ऐसा क्यों लिखा क्योंकि इस बात को सबही जानतेहैं कि बिना पशुघात किये मांस किसी प्रकार से भी पैदा नहीं होता, पशु काटने से आत्मबध को प्राप्त होता है और मांस खाने से मलखाने के दोष को प्राप्त होता है, फिर आपने इस दुष्ट धर्म की क्यों शिक्षा दी (तदलं पशु घातादि दुष्ट धर्मैर्निबोधत् ३६१ इति पद्मपुराण सृष्टि खण्ड अध्याय १३ )। लोहित और कृष्णकर्म, अर्थात् हिंसा मिले और केवल हिंसावाले कर्म करने वाले वैष्णव नहीं होसक्ते (नम्बर २ की पुस्तक के टाइटिलपेज पर श्यामादत्त झा वैष्णव लिखा है ) केवल शुक्ल कर्म करने वाले ही वैष्णव होसक्ते हैं (अध्यात्म रामायण सर्ग ३ श्लोक २५ )। हिंसा प्रिय तो उन्हीं मनुष्यों को होती है जो पापी, क्रूर खल निसाचर और अनीतज्ञ हैं ( ये पाप निरताः क्रूराः ते ऽपि हिंसा प्रिया नराः २१ इति शिव पुराण उमासंहिता अध्याय ६। और बरनि न जाइ अनीति घोर निसाचर जो करहिँ, हिंसा पर अति प्रीति तिन्ह के पापहिं कवनि

मिति १८३ इति बालकाण्ड । कहुँ महिष मानुष धेनु खर अज खल निसाचर भच्छही ३ इति सुन्दर काण्ड । इति रामचरितमानस)।

कर्म ही मनुष्य से शुभाशुभ कराता है, पण्डित जी अपने पूर्वजन्म के कर्म को कैसे मिटा सक्ते हैं, कर्माधीन ही पण्डित जी का नाम रूप और कर्तव्य हुआ। नाम भी आप का लुट्टी वा लूटन कर्तव्यानुसार हुआ, और इन नामों की व्युत्पत्ति भी ऐसी ही होती है, याने

जो धर्म को चुरावै उसे लुट्टी कहते हैं, और

जो धर्म का खण्डन करै उसे लूटन कहते हैं

यथाः—

लुट्टीत्यस्य व्युत्पत्तिश्च । लुटते इति लुट्टी, प्रतिघातार्थक लुट् धातोरुणादि इनि प्रत्यये प्रकृतेस्तुगागमे ऽनुबन्धेत्संज्ञा लोपयोः, छृत्वे कृदन्तत्वेन प्रातिपदिकत्वात्सौ-सौ चे ति, उपधादीर्घे ह ल्ङ्यादिति सु लोपे न लोपे च लुट्टी—इति सिध्यति । धातूनामनेकार्थत्वादत्र लुट् धातोः स्तेयार्थे शक्तिः, एवञ्चयो धर्म्मं लुटते चोरयति स लुट्टीपि, लुट्टीति शब्द वाच्य वर्तमान व्यक्तौ—एतादृशार्थस्यैव सम्भवात्, अन्यथा विष्णोर्मांस नैवेद्य निवेदनोक्तिस्तस्या न सम्भवेत् ।

लुडीत्यस्य व्युत्पत्तिमुक्त्वा लूटन इत्यस्य व्युत्पत्तिः क्रीयते । लुनाति धर्ममिति लूटनः, छेदनार्थक लू धातोरुणादि ट न क् प्रत्यये अनुबन्धेत्संज्ञा लोपयोः—कित्वाद्गुणाभावे इडभावे च कृदन्तत्वेन प्रातिपादिकत्वात्सौ रुत्वे विसर्गे तत्सिद्धिः ।

बकरे (खस्सी) भेड़े और मछली का मारना शंकरी करण पाप है अर्थात् इनके बध करने में मनुष्य शंकर होजाते हैं (६५ पृष्ठ की १८ पंक्ति से देखो) यह भी पण्डित जी की विपरीत बुद्धि होने का कारण है

पण्डित जी की उपाधि ( टाइटल ) १ नम्बर और २ नम्बर दोनों पुस्तकों पर दिग्विजयी और पंचानन की लिखी है, हम नहीं जानते कि यह उपाधियें किसी ने दी हैं या अपने ही मनसे पुस्तकों पर छपा दी हैं। दिग्विजयी तो वही होसक्ता है कि जो अहिंसा में तत्पर और सब जीवों का हित करने वाला हो, जैसी कि ऋषियों की आज्ञा है, लिखा है कि—

अहिंसादि परः शान्तः सोपि वंद्यः सुरोत्तमैः ।
सर्वभूत हितो नित्यं सोभ्यर्च्यो द्विग्जैः स्मृतः ५५।

इति नारदीय पुराण पूर्वखण्ड अध्याय १।

सर्व भूतों ( जीवों ) की गणना में खस्सी हिरन मछली पशु पत्ती आदि सब आगये ।

अथवा दिग्विजयी वह हो सक्ता है कि जो अपनी लाज शरम छोड़ दे । किसीने ऐसा कहा भी है कि—

**"एकां लज्जां परित्यज्य सर्व्वत्रविजयी भवेत्"**

यदि अपयश भी होगा, तो क्या नाम न होगा । ( पावन जस कि पुन्य बिनु होई-बिनु अघ अजस कि पावइ कोई ११२इति राम चरित मानस उत्तर कांड ) किसी प्राणी की जान न लेना इससे बड़ा कौन पुण्य होगा, किसी जीव की गर्दन काटना इससे बड़ा अघ क्या होगा।

बाकी रही पञ्चानन की उपाधि सो आपके लिये उपयुक्त ही है, क्यों कि साधारण ब्राह्मणोंको हिंसा के लिये एक मुख है आप हिंसा प्रवर्त्तक हैं आपको पञ्च मुख होना ही चाहिये । पञ्चानन को अहिंसा से मतलब ही क्या है, क्योंकि एक तो महापशु दूसरे पञ्चानन, क्या साक्षरा का विपरीत राक्षसा नहीं हो सक्ता। पञ्चाननजी आप यह भी जानते होंगे कि जहां पञ्चानन रहता है वहां शिकारी भी घूमते रहते हैं। पञ्चानन को दिग्विजयी होते हुए भी शिकारी पर ध्यान अवश्य रखना चाहिये। इस संसार

जङ्गल में अनेक शिकारी घूम रहे हैं। आप तो नकली पञ्चानन दिग्विजयी हैं, जो असली दशानन रावण खरदूषणादि राक्षस दिग्विजयी थे, क्षत्री के दो बच्चोंने उनकी भी शिकार खेल डाली और सत्यानाश कर दिया। श्रीरामजी ने कहा भी है कि "हम क्षत्री मृगया बन करहीं,तुम्हसे खल मृग खोजत फिरहीं २१" इति आरण्य कांड रामचरित मानस।

साधारण मैथिल ब्राह्मणों ने अपने ही लिये हिंसा श्रेय समझी, परन्तु अद्भुत उपाधि कारी पं० लूटन ( लुट्टी ) झा ने जगत कर्ता विष्णु भगवान के ऊपर भी डांका डाल दिया, और भगवान के लिये भी नित्य मत्स्य मांसार्पण की व्यवस्था दे डाली। आपने वास्तव में बड़ी ही शिकार मारी, आज तक यह वेदका मर्म मिथिला के किसी धुरंधर विद्वान् को न सूझा। क्यों न हो आप के पांच मुँह में दस आंखें भी होंगी।

पंडितजी आप पंडितका स्वरूप पीछे छोड़ आये आपका पंडित से विपरीत आचरण है (गीता ५। १८)। आप सब कुछ तो पढ़ गये,यहां तक कर डाला कि दिग्विजयी और पञ्चानन की उपाधि बनाली, परन्तु अपने को बन्धन से छुड़ाने का कोई ग्रन्थ नहीं पढ़े, और लिखा भी आपके विषय में ऐसा ही है कि—

